| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| NP | N | 10 (1b-10b) | Comp. | |
| ,, | ,, | 1 (32a-b) | | M. Film CIHTS |
| Paper | ,, | ($134a^1$-$135a^2$) | | |
| ,, | | 20 | | XV-XVIth Cent. |
| NP | Dev. | 5 | Comp. | |
| ,, | N | 332-334 | | M. Film CIHTS |
| ,, | Dev. | (49b-52a) | | ,, ,, |
| ,, | N | 5 (1a-5a) | | |
| ,, | Dev. | 65 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
| --- | --- | --- | --- |
| गुरुरत्नत्रयस्तोत्र<br>Gururatnatrayastotra | | RAK | 3/360 |
| गुह्येश्वरीस्तोत्र<br>Guhyeśvarīstotra | मञ्जुश्री<br>Mañjuśrī | ,,<br>MCBMBLJ<br>,, | 3/360<br>CH 469<br>KA 16 Q |
| चक्रसंवरदेवहेरुकस्तुति<br>Cakrasaṁvaradevaherukastuti. | | MCBMBLJ | CA 25-3 |
| चक्रसंवरविशुद्धिस्तोत्र<br>Cakrasaṁvaraviśuddhistotra | | RAK<br>MCBMBLJ | Reel No.E.698/13<br>KA 16-W |
| चण्डमहारोषणस्तोत्र<br>Caṇḍamahāroṣaṇastotra | | RAK | Reel No. E. 699/1 |
| चण्डमहारोषणक्रमोदयस्तोत्र<br>Caṇḍamahāroṣaṇakramodayastotra | | ,,<br>SMTUL | Reel No. E.274/3<br>420-VI-2 |
| चतुर्भुजमहाकालस्तोत्र<br>Caturbhujamahākālastotra | | RAK | 3/360 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (4a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (28b-29a) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | Folding Book, 10 | | |
| ,, | N | 22 (1b-22a) | | |
| ,, | ,, | 12 (25-36b) | | Missing F. 1-24. |
| ,, | ,, | 3 | | |
| ,, | ,, | 3 (1b-3a) | | |
| ,, | ,, | 8 | Comp. | |
| ,, | ,, | 1 | ,, | |
| Paper | | (6a⁴-6b end) | ,, | |
| NP | Dev. | (147a) | | M. Film CIHTS |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| चतुःषष्टियोगिनीस्तवः<br>Catuḥṣaṣṭiyoginīstava | | BAK | 3/589 |
| चन्द्रद्वादशनामस्तव<br>Candradvādaśanāmastava | | SMTUL | 418-92 |
| चन्द्रिकास्तव<br>Candrikāstava | | MCBMBLJ | CH 201-A |
| चरणदर्शनाभिलाषस्तोत्र<br>Caraṇadarśanābhilāṣastotra | | CAMBRIDGE | 1614 |
| चरपटिस्तव<br>Carapaṭistava | | BAK | Reel No. H 382/4 |
| चिन्तामणिस्तोत्रटीका<br>Cintāmaṇistotraṭīkā | शाक्यबुद्धि<br>Śākyabuddhi | ,,<br>,,<br>GOS | 4/122<br>5/133<br>13277 |
| चैत्यवन्दनास्तवस्तोत्र<br>Caityavandanāstavastotra | | MCBMBLJ | DH 217-A |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | (254a) | | M. Film CIHTS |
| Paper | ,, | ($164a^6$-$b^2$) | | |
| NP | ,, | Folding Book | | NS. 875 |
| Paper | | (8b) | | |
| NP | ,, | 21 | Incomp. | |
| PL | Maithili | 39 | Comp. | M. Film CIHTS |
| NP | Dev. | 15 | ,, | ,, ,, |
| Paper | ,, | 28 | ,, | Zerox Copy ,, |
| NP | N | 15 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| चैत्यवर्णनगीतस्तोत्र<br>Caityavarṇanagītastotra | | RAK | 4/1032 |
| चैत्यवर्णनस्तव<br>Caityavarṇanastava | | SMTUL | 164-9 |
| छ्वस्कामिनी एकविंशतिस्तोत्र<br>Chvaskāminī Ekaviṁśatistotra | | MCBMBLJ | A 184 |
| | | ,, | CH 112 |
| | | ,, | CH 122-M |
| | | ,, | CH 496 |
| | | ,, | DH 143 |
| छ्वस्कामिनीदेवीपञ्चविंशतिस्तुतिस्तोत्र<br>Chvaskāminīdevīpañcaviṁśati-stutistotra | | ,, | A 182 |
| छ्वस्कामिनीदेवीस्तुति<br>Chvaskāminīdevīstuti | | ,, | A 166 |
| छ्वस्कामिनीदेवीस्तोत्र<br>Chvaskāminīdevīstotra | | MCBMBLJ | DH 253 |
| | | ,, | A 168 |
| | | RAK | 4/1382 |
| जगद्गुरुपञ्चाक्षरस्तोत्र<br>Jagadgurupañcākṣara stotra | | SMTUL | 164-35 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | Folding Book | | |
| Paper | | (15, 9-16, 8) | | |
| NP | Dev. | 4 (1b-4b) | | |
| ,, | N | 6 (1b-6b) | | |
| ,, | ,, | 5 (148-152) | | |
| ,, | ,, | 6 (1b-6b) | | Written in Gold. |
| ,, | ,, | 7 (1b-7b) | | NS. 1007 |
| ,, | Dev. | 5 (1b-5b) | | |
| ,, | N | 6 (1b-6b) | | |
| ,, | ,, | 52 (1b-52b) | | |
| ,, | Dev. | 4 (1b-4b) | | |
| ,, | N | Folding Book | | |
| Paper | ,, | (48, 14-19, 9) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| जगन्मोहनस्तोत्र<br>Jaganmohanastotra | | SMTUL | 276-17 |
| जपमालास्तोत्र<br>Japamālāstotra | | MCBMBLJ | CA 34-4 |
| तत्त्वज्ञानसमाधिवज्रदेवीस्तुति<br>Tattvajñānasamādhivajradevīstuti | | ,, | CH 269-C |
| तथागतस्तोत्र<br>Tathāgatastotra | | BAK | 3/360 |
| | | ,, | ,, |
| तारादेव्या नमस्कारैकविंशतिस्तोत्र<br>Tārādevyā Namaskāraikaviṁśatistotra | | SMTUL | 154, 201-35 |
| No. 1688 (Śa. 25 b⁶-35 a¹)<br>Bcom-ldan-ḥdas-ma sgrol-ma- | | ,, | 155, 418-86 |
| la bstod-pa ñi-śu-rtsa-gcig- | | ,, | 199-24 |
| paḥi sgrub-thabs. | | ,, | 420-XX-2 |
| A. Ñi-ma Sbas-pa. | | ,, | 418-162 |
| T. Śākyaśrībhadra (K) | | RAS | 32 |
| Byams-paḥi dpal.<br>Taisho No. 1108 A. | | | |
| तारानामस्तोत्र<br>Tārānāmastotra | | BAK | Reel No. E. 355/27 |
| | | ,, | ,, E. 298/32 |
| | | IASWR | MBB-II-63 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | | (31, 2-33, 5) | | |
| NP | N | 1 | | |
| ,, | ,, | Folding Book | | NS. 714 |
| ,, | Dev. | (4b) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (53b-54a) | | ,, ,, |
| Paper | | ($111b^{4}$-$113a^{6}$) | | |
| ,, | | ($161b^{2}$-$163a^{2}$) | | |
| ,, | | ($176a^{1}$-$179a^{2}$) | | |
| ,, | | (1-10) | | 1-10, Verse only |
| ,, | | ($269a^{2}$-$270a^{7}$) | | |
| ,, | | 4 | | |
| NP | N | 4 | Comp. | |
| ,, | ,, | 8 | ,, | |
| ,, | | 16 | ,, | M. Film CIHTS |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| त्रियोगिनीनमस्कारस्तव<br>Triyoginīnamaskārastava | | BAK | 3/589 |
| | | SMTUL | 384-II |
| त्रिलोकनाथस्तोत्र<br>Trilokanāthastotra | | MCBMBLJ | CH 183-E |
| त्वरितास्तोत्र<br>Tvaritāstotra | | BAK | 4/304 |
| दशदिक्पालस्तोत्र<br>Daśadikpālastotra | | ,, | 3/360 |
| दशदिग् लोकपालस्तवस्तोत्र<br>Daśadiglokapālastavastotra | | MCBMBLJ | CH 200-D |
| दशबलस्तव<br>Daśabalastava | | ,, | CH 122-A |
| | | BAK | 4/2089 |
| | | MCBMBLJ | CH 183-A |
| दशबलस्तवस्तोत्र<br>Daśabalastavastotra | हर्षदेव<br>Harṣadeva | SMTUL | 164 |
| | | MCBMBLJ | CH 214-E |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | (297a) | | M. Film CIHTS |
| Paper | | ($14a^2$-5) | | |
| NP | ,, | Folding Book | | |
| PL | Bhujimol | 3 | Comp. | |
| NP | Dev. | (186b-187a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | ,, | | |
| ,, | ,, | (83-86) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| Paper | ,, | 49 | | Consisting of 24 |
| NP | ,, | Folding Book | | Stotras, NS. 962. |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| दशबलस्तोत्र Daśabalastotra | | RAK | 5/1696 |
| | | ,, | Reel No. I. 14/1 |
| | | SMTUL | 258-1 |
| | | ,, | 163 |
| दिवंग(गम्ब)रस्तोत्र Divaṁga(gamba)rastotra | | RAK | Reel No. E. 18/4 |
| दीपङ्करस्तोत्र Dīpaṅkarastotra | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | 4/2089 |
| देवदेवीस्तोत्र Devadevīstotra | | MCBMBLJ | CH 201-E |
| | | ,, | CH 288-B |
| धर्मगण्डीस्तोत्र Dharmagaṇḍīstotra | | RAK | 3/360 |
| | | ,, | 3/589 |
| | | IASWR | MBB-II-6 |
| | | MCBMBLJ | CA 5-5 |
| धर्मधातुकीलीस्तवस्तोत्र Dharmadhātukīlīstavastotra | | ,, | CH 200-A |
| धर्मधातुगीतस्तोत्र Dharmadhātugītastotra | | ,, | CH 214-F |
| | | RAK | 4/1033 |
| | | ,, | ,, |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | Folding Book | Comp. | |
| ,, | Dev. | 8 | ,, | |
| Paper | N | 28 | ,, | (14 Other Stotra Collection) |
| ,, | ,, | 22 | ,, | (Consisting of 24 Stotras) |
| NP | ,, | 15 | ,, | |
| ,, | Dev. | (4b) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (5a) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | (189b) | | ,, ,, |
| ,, | N | (106-107) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | ,, | | |
| ,, | Dev. | (99b-104b) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (330a-332a) | Comp. | ,, ,, |
| ,, | ,, | 3 | ,, | |
| ,, | ,, | 4(2-5) | Incomp. | Missing F. 1 & 6 |
| ,, | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | ,, | | NS. 962 |
| ,, | ,, | (10-11) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (50-51) | | ,, ,, |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| धर्मधातुवागीश्वरस्तवस्तोत्र Dharmadhātuvāgīśvarastavastotra | | MCBMBLJ | CH 214-G |
| | | RAK | 3/360 |
| | | SMTUL | 258-2 |
| | | ,, | 194-9 |
| धर्मधातुस्तव Dharmadhātustava | | IASWR | MBB-II-292 |
| | | SMTUL | 164-23 |
| धर्मधातुस्तवस्तोत्र Dharmadhātustavastotra | | MCBMBLJ | CH 214-H |
| | | ,, | CH 200-A |
| | | RAK | Reel No. I. 14/6 |
| | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | ,, |
| धर्मरत्नस्तोत्र Dharmaratnastotra | | ,, | 3/360 |
| धर्मराजस्तुति Dharmarājastuti | | SMTUL | 202-87 |
| | | ,, | 418-35 |
| धर्मराजस्तोत्र Dharmarājastotra | | RAK | 3/360 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | Folding Book | | NS. 962 |
| ,, | Dev. | (140a-140b) | | M. Film CIHTS |
| Paper | ,, | (13,4-18) | | |
| ,, | ,, | ($34b^1$-$37b^2$) | | |
| NP | ,, | 9 | Incomp. | M. Film CIHTS |
| Paper | ,, | (38,17-39,5) | | |
| NP | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | ,, | | |
| ,, | ,, | 12 | Incomp. | |
| ,, | Dev. | (8b-9a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (48b-49a) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | (3b) | | M. Film CIHTS |
| Paper | | ($402b^1$-$403b^4$) | | |
| ,, | | ($85b^1$-$86b^5$) | | |
| NP | ,, | (136b-137a) | | M. Film CIHTS |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| नरकोद्धारस्तोत्र Narakoddhārastotra | | RAK | 4/1033 |
| | | ,, | 4/2089 |
| | | MCBMBLJ | CH 122-H |
| | | SMTUL | 164-30 |
| | | ,, | 258-4 |
| | | ,, | 276-27 |
| | | CAMBRIDGE | 1614 |
| नवग्रह(देवता)स्तोत्र Navagraha (devatā) Stotra | | RAK | 3/360 |
| | | ,, | ,, |
| | | ,, | ,, |
| नागपूजास्तोत्र Nāgapūjāstotra | | ,, | 3/589 |
| | | SMTUL | 420-X-6 |
| नागराजस्तोत्र Nāgarājastotra | | RAK | 3/360 |
| नानास्तोत्र Nānāstotra | | ,, | 4/1041 |
| नामसंगीतिस्तोत्र Nāmasaṁgītistotra | | ,, | 5/130 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (12a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (47-49) | | ,, ,, ,, |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| Paper | ,, | (44,15-45,12) | | |
| ,, | ,, | (21,3-25,1) | | |
| ,, | ,, | (88,3-90,5) | | |
| ,, | ,, | (7b) | | |
| NP | ,, | (144a-146a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (135b-136a) | | ,, ,, ,, |
| ,, | ,, | (187a-187b) | | ,, ,, ,, |
| ,, | N | (210b) | | M. Film CIHTS |
| Paper | | (32IIb²-3) | | D-II P. 224, Appendix A. 184 |
| NP | Dev. | (44b-45b) | | M. Film CIHTS |
| ,, | N | Folding Book | Comp. | |
| ,, | ,, | 9 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| नामसंगीतिस्तोत्रसंग्रह Nāmasaṁgītistotrasaṁgraha | | RAK | Reel No. H. 189/12 |
| | | ,, | 4/2089 |
| निरञ्जनास्तोत्र Nirañ;anāstotra | | ,, | Reel No. E. 793/6 |
| नैरात्म्यदेव्यष्टकस्तव Nairātmyadevyaṣṭakastava | | SMTUL | 420-IX-4 |
| | | RAK | 3/360 |
| | | ,, | 3/589 |
| पञ्चगीतस्तोत्र Pañcagītastotra | | MOBMBLJ | CH 214-R |
| पञ्चजिनस्तोत्र Pañcajinastotra | | RAK | 3/360 |
| पञ्चतथागतगीतस्तोत्र Pañcatathāgatagītastotra | | SMTUL | 258-11 |
| | | ,, | 164-26 |
| पञ्चतथागतज्ञानस्तुति Pañcatathāgatajñānastuti | | RAK | 5/125 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 13 | Comp. | |
| ,, | ,, | 129 | Incomp. | |
| ,, | Dev. | 1 | Comp. | |
| Paper | | ($5b^{8}$-$6a^{8}$) | | D-II, P. 244, Appendix A 202. |
| NP | ,, | (141b-142a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | N | (222a) | | ,, ,, ,, |
| ,, | ,, | Folding Book | | NS. 962 |
| ,, | Dev. | (140b-141a) | | M. Film CIHTS |
| Paper | | (46,3-48,2) | | |
| ,, | | (42,10-43,3) | | |
| NP | N | 23 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| पञ्चतथागतस्तुतिगाथा Pañcatathāgatastutigāthā | | RAK | 3/360 |
| पञ्चतथागतस्तोत्र Pañcatathāgatastotra | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | 4/1033 |
| | | ,, | 4/2089 |
| | | ,, | 4/2089 |
| पञ्चबुद्धस्तव Pañcabuddhastava | | MCBMBLJ | CH. 26 E |
| पञ्चबुद्धस्तुति Pañcabuddhastuti | | RAK | 3/360 |
| पञ्चबुद्धस्तोत्र Pañcabuddhastotra | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | 4/2089 |
| | | ,, | 4/2089 |
| | | SMTUL | 164-17 |
| | | ,, | 276-32 |
| पञ्चभूस्तोत्र Pañcabhūstotra | | RAK | 3/360 |
| पञ्चाक्षरस्तुति Pañcākṣarastuti | | ,, | 4/2089 |

| Material | Script | Folio | Comp /Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (189b-190a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (5a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | N | (43a) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | (41a) | comp. | ,, ,, |
| ,, | ,, | (127a) | ,, | ,, ,, |
| ,, | ,, | Folding Book | | NS. 823 |
| ,, | Dev. | (155a-155b) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (188a) | | ,, ,, |
| ,, | N | (63-65) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | (102-103) | | ,, ,, |
| Paper | ,, | (22,7-15) | | |
| ,, | ,, | (99,5-100,5) | | |
| NP | Dev. | (43a-43b) | | ,, ,, |
| ,, | N | (62-63) | | ,, ,, |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| पञ्चाक्षरस्तोत्र Pañcākṣarastotra | | RAK | 3/589 |
| | | SMTUL | 164-15 |
| | | ,, | 276-11 |
| | | RAS | 30-IV |
| पञ्चार्यस्तोत्र Pañcāryastotra | | SMTUL | 276-7 |
| पञ्चाशतस्तोत्र Pañcāśatastotra | | IASWR | MBB-I-67 |
| | | SMTUL | 276/2 |
| पद्मनर्तेश्वरस्तोत्र Padmanarteśvarastotra | | RAK | 3/360 |
| पद्मनृत्येश्वरस्तोत्र Padmanṛtyeśvarastotra | | ,, | 3/360 |
| पीठस्तव Pīṭhastava | | RAK | Reel No. E. 596/8 |
| | | ,, | 3/360 |
| | | ,, | 3/589 |
| | | IASWR | MBB—II-130 |
| पीठस्तवस्तोत्र Pīṭhastavastotra | | MCBMBLJ | DH 258 |
| | | SMTUL | 196-13 |
| | | ,, | 199-23 |
| | | ,, | 418-140 |
| | | ,, | 419-III-153 |
| | | ,, | 476-IX |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | (251a) | | M. Film CIHTS |
| Paper | ,, | (20,15-21,4) | | |
| ,, | ,, | (18,1-19,2) | | |
| ,, | ,, | (13,2-14,1) | | |
| NP | ,, | 100 | | |
| Paper | | (5,2-7,1) | | |
| NP | Dev. | (26a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (146b) | | ,, ,, |
| ,, | N | 9 | Comp. | |
| ,, | Dev. | (112a-116a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | N | (179-181) | | ,, ,, |
| ,, | | 5 | | M. Fish ,, |
| ,, | ,, | 6 | Incomp. | Missing F. 7. |
| Paper | ,, | ($29a^5$-$35b^2$) | | |
| ,, | ,, | ($168a^3$-$175b^4$) | | |
| ,, | ,, | ($249b^5$-$253a^6$) | | |
| ,, | ,, | ($294a^6$-$298b^2$) | | D. II. P. 244. (Appendix A. 170) |
| ,, | ,, | — | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| पीठस्तवस्तोत्र एवं अन्य स्तोत्र<br>Piṭhastavastotra and other stotra | | MCBMBLJ | CA 36 |
| पूजास्तोत्रसंग्रह<br>Pūjāstotrasaṃgraha | | RAK | Reel No. H 26/4 |
| पोतलकास्तोत्र<br>Potalakāstotra | | ,, | 4/2089 |
| प्रज्ञापारमिता-एकविंशतिस्तोत्र<br>Prajñāpāramitā-Ekaviṁśatistotra | | ,,<br>MCBMBLJ | 4/1391<br>CH 174-1 |
| प्रज्ञापारमितास्तुति<br>Prajñāpāramitāstuti | | RAK<br>SMTUL<br>CAMBRIDGE | 3/360<br>418-50<br>1614 |
| प्रज्ञापारमितास्तोत्र<br>Prajñāpāramitāstotra<br>No. 1127 (Ka 76a⁴-76b⁷)<br>Śes-rab-Kyi-Pha-rol-tu-Phyin-maḥi-bstod-pa.<br>A. Klu-sgrub<br>T. Thig-le bum-pa. | | RAK<br>,,<br>,,<br>,, | 3/360<br>,,<br>,,<br>Reel No. H. 150/13 |
| प्रथमाक्षर-सप्त-मिश्रण-संयुक्तषडक्षरस्तव<br>Prathamākṣara-sapta-miśraṇa-smyukta-Ṣaḍakṣarastava | | SMTUL<br>,,<br>,, | 202-86<br>418-31<br>420-V-3 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 201(1b-201a) | | |
| | | | | NS. 906 |
| ,, | ,, | 7 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 127-128 | | M. Film CIHTS |
| ,, | Dev. | 10 | Comp. | |
| ,, | N | 5(1b-5b) | | |
| ,, | Dev. | (26a) | | ,, ,, |
| Paper | | ($123b^1$-$124b^1$) | | |
| ,, | | | | |
| NP | ,, | (61a-61b) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | (76a-77a) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | (155a) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | 3 | Comp. | |
| Paper | | ($401b^1$-$402b^1$) | | |
| ,, | | ($80a^8$-$81a^5$) | | |
| ,, | | ($6b^1$-$7b^2$) | | D. II, P. 244. (Appendix A. 192) |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| प्रणिधानस्तुति | | RAK | 3/360 |
| Praṇidhānastuti | | ,, | 3/360 |
| प्रतिसरास्तुति<br>Pratisarāstuti | | ,, | 3/589 |
| प्रतिसरास्तोत्र | | ,, | 3/360 |
| Pratisarāstotra | | ,, | 3/360 |
| | राहुलभद्र | ,, | 4/1391 |
| | Rāhulabhadra | SMTUL | 418-116 |
| प्रत्यङ्गिरासिद्धिस्तव<br>Pratyaṅgirāsiddhistava | | RAK | Reel No. H. 42/5 |
| प्रत्यङ्गिरास्तोत्र<br>Pratyaṅgirāstotra | | ,, | 3/360 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (53a) | | M. Film CIHTS |
| ,, | ,, | (79b) | | ,, ,, |
| ,, | N | (263-265) | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | (26b) | | ,, ,, |
| ,, | ,, | (43b-44b) | | ,, ,, |
| PL Paper | ,, | 4 (182a[7]-b[4]) | Comp. | |
| NP | ,, | 10 | Comp. | |
| ,, | ,, | (104b-107a) | | M. Film CIHTS |

# बौद्ध तन्त्रों में पीठोपपीठादि का विवेचन (३)

—डॉ० बनारसी लाल—

[ 'धीः' के प्रथम तथा तृतीय अंक में इस शीर्षक से बौद्ध तन्त्रों में उल्लिखित पीठोपपीठादि का विमर्श किया गया था। उसी सन्दर्भ में प्रस्तुत अंक में हेरुक-मण्डल के प्रत्येक पीठ में स्थित वीर-वीरेश्वरियों के स्वरूप, विशेषकर मूर्तिविज्ञान की दृष्टि से जो अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं, उन पर प्रकाश डाला गया है। यद्यपि मण्डल के देवों के आम्नाय-परम्परा के कारण विभिन्न स्वरूप प्राप्त होते हैं, तथापि यहाँ दशबलाचार्य कृत वसन्ततिलक के आधार पर हेरुक के मण्डल में स्थित वीर-वीरेश्वरियों का स्वरूप प्रस्तुत किया गया है। ]

बौद्ध तन्त्रों में पीठोपपीठादि के विवेचन के प्रसंग में हमने देखा है कि मुख्यतया चौबीस पीठ ही प्रचलित हैं। पीठों की संख्या का निर्धारण तथा उनकी स्वदेहमण्डल तथा बाह्य पीठों में स्थिति का निरूपण पूर्व सन्दर्भों में किया जा चुका है। उक्त सन्दर्भों में हमने देखा है कि जो प्रसिद्ध चौबीस पीठ हैं, उनमें खण्डकपाल आदि वीर ( डाकिनी ) तथा प्रचण्डा आदि वीरेश्वरियां क्रमशः स्थित हैं। इनमें पीठ एवं उपपीठ के अन्तर्गत आने वाले खेचरी; क्षेत्र, उपक्षेत्र, छन्दोह और उपच्छन्दोह में स्थित वीर-वीरेश्वरी भूचरी; तथा मेलापक, उपमेलापक, श्मशान तथा उपश्मशान में स्थित वीर-वीरेश्वरी पातालवासिनी हैं।

खेचर्योऽष्टौ तु योगिन्यो भूचर्योऽपि तथापराः।
याश्च पातालवासिन्यः सर्वास्तास्तासु संस्थिताः॥ (व० ति०, पृ० 120)

स्वदेहस्थ पीठस्थानों में ये काय, वाक् और चित्त चक्र में स्थित हैं। देहमण्डल की चारों दिशाओं में उलूकास्या, काकास्या, शूकरास्या तथा श्वानास्या स्थित हैं। कोणों में यमदाढी, यमदूती, यममथनी तथा यमदंष्ट्रिणी स्थित हैं तथा इसके छोरों में डाकिनी, लामा, खण्डरोहा तथा रूपिणी स्थित हैं[1]।

पीठोपपीठादि के विवेचन क्रम में इन वीर-वीरेश्वरियों के स्वरूप ( आकार ) पर, विशेषकर मूर्ति विज्ञान (Iconography) की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण विवरण दशबलाचार्य कृत वसन्ततिलक[2] में प्राप्त होता है। वहाँ उपर्युक्त 36 वीर-वीरेश्वरियों तथा हेरुक का स्वरूप उपलब्ध है। उक्त सन्दर्भ के आधार पर यहां प्रकाश डाला जा रहा है। वसन्ततिलक टीकाकार ने हेरुक को उपर्युक्त 36 वीर-वीरेश्वरियों से अभिन्न स्वीकार किया है—

षट्त्रिंशत्संविदाऽभिन्नस्वभावकं हेरुकं प्रभुम्। (व० ति०, पृ० 1)

1. देखिये 'धीः' अंक 3, पृ० 67.
2. वसन्ततिलक, परिशिष्ट सं० 4, पृ० 122-127.

संवरमण्डल एवं चक्रसंवर के मण्डल में प्रत्येक वीर के साथ वीरेश्वरी (योगिनी) युगनद्ध रूप में स्थित है, जिसका विवरण निष्पन्नयोगावली (पृ० 26-27) में संगृहीत संवरमण्डल में विवृत्त है। खण्डकपाल आदि चौबीस वीरों का स्वरूप प्रो० टुच्ची के ग्रन्थ 'The Temples of Western Tibet and their Artistic Symbolism' पृ० 38-41 तथा Śri Cakrasaṁvara Tantra'[1] भूमिका, पृ० 16-17 पर उद्धृत किया है। अतः उसका यहां उल्लेख नहीं किया जा रहा है।

प्रथमतः 24 पीठों में स्थित वीरेश्वरियों के स्वरूप का विवेचन प्रस्तुत किया जा रहा है—

1. **प्रचण्डा**[2]

पुल्लीर-मलय पीठ में स्थित प्रचण्डा का स्वरूप इस प्रकार का है—इनके मुख का वर्ण श्वेत तथा मुख का आकार किनकास्य (?) है। भैरव नगण(?)मुख षडभुजाओं वाले हैं। प्रत्येक हस्त में कर्ति, कपाल, डमरु, खट्वांग, पाश तथा अंकुश लिये हुए हैं। द्वीपिचर्म तथा महारस धारण की हुई आलिङ्गित मुद्रा में हैं।

"पुल्लीरे तु प्रचण्डा किनकास्या श्वेतवक्त्रा भैरवनगणमुखषड्भुजा कर्तिकपालडमरुखट्वाङ्ग तथा पाशाङ्कुशमेव च। शृङ्गारद्यु(द्वी)पिचर्मवरधरा महारसधरा कामालिङ्गणतत्परा"।

(व० ति०, पृ० 122)

2. **चण्डाक्षी**

जालन्धर में स्थित चण्डाक्षी का स्वरूप एक मुख, दिगम्बर, तीन नेत्र तथा मेघवदन वाली है और मुण्डमाला से आवृत है। सौम्यरूप षड्भुजाओं वाली है। प्रत्येक हस्त में खट्वांग, डमरु, वज्र, घण्टा, कर्ति और कपाल धारण किये हुये हैं। हार नौ(नू)पुर से युक्त, भीषण जटाजूट, ललज्जिह्वा, भयानक रूप वाली है।

"जालन्धरे तु चडाक्षिः (क्षी)। एकानना दिगम्बरा, त्रिनेत्रा मेघवदना मुण्डमालावृता तथा। षड्भुजा सौम्यरूपा खट्वाङ्गडमरुस्तथा। वज्रघण्टाकर्तिकपालमेव च। हारार्द्धहारनूपुरान्वित-(ता)भि(भी)षणजटाजूटसंयुक्ता ललज्जिह्वा भयानका" (व० ति०, पृ० 122)।

3. **प्रभामती**

ओडियान में प्रभामती अवस्थित हैं, जो एक मुख तथा तीन नेत्र वाली हैं। हाथों में कर्ति,

---

1. Śri Cakrasaṁvara Tantra. Ed. by Kazi Dawa Samdup.

2. संवर-मण्डल में प्रचण्डादि 24 देवियों का सामान्य स्वरूप इस प्रकार दिया है 'त्रिनेत्रों वाली एक वदन रौद्ररूप, मुक्तकेश तथा नग्न हैं। इनके हाथों में कर्ति तथा कपाल हैं—"प्रचण्डादि देव्यास्त्रिनयनैकवदना रौद्ररूपिण्यो मुक्तकेशा नग्ना द्विभुजा आलिङ्गितकरेण कपालं सव्येन दुष्टतर्जनकर्तिकां बिभ्रत्यः" (निष्पन्नयोगावली, पृ० 27)।

कपाल, खट्वांग, डमरु, अंकुश तथा पाश धारण किये तथा मुण्डमाला से विभूषित हैं। जटाजूट से युक्त तथा हारनूपुर से अलंकृत हैं।

"ओडियाने प्रभामती एकवक्त्रा त्रिनेत्रका सव्ये कर्तिकपालं च खट्वाङ्गडमरुस्तथा। अङ्कुशं पाशहस्तं च मुण्डमालाविभूषणा। जटाजूटसमायुक्तं हारनौपुरविभूषिता॥" (व० ति०, पृ० 122)।

4. **महानासा**

अर्बुद में महानासा अवस्थित है, जो पिशिताशिनी रक्त मुख वाली, दिगम्बर है। वज्र, घण्टा धारिणी वीर, खट्वांग, डमरु, कर्ति तथा कपाल ली हुई है।

"अर्बुदस्तु पिसितासिन्यारक्तवक्त्रा दिगम्बरा वज्रघण्टाधरं वीरं खट्वाङ्गडमरुस्तथा कर्ति-कपालश्रृङ्गारा क्रीडतीह यथासुखम्" (व० ति०, पृ० 122)।

5. **वीरमती**

गोदावरी में वीरमती स्थित है, जो एक मुख, षट् भुजाएं, पीतवर्ण तथा जटाधारी है। घण्टा, वज्र, अंकुश, पाश, खट्वांग तथा डमरु एवं षण्मुद्रा[1] धारिणी देवी आलिंगित मुद्रा में है।

"अनहास्तु वीरमती ख्याता एकवक्त्रा षड्भुजा पीतवर्णा जटा तथा। घण्टावज्राङ्कुशपाशा खट्वाङ्गडमरू तथा। षण्मुद्राधरा देव्यालिङ्गितस्तथा" (व० ति०, पृ० 122)।

6. **खर्वरी**

रामेश्वरी में स्थित खर्वरी देवी एक मुख, श्यामवदन तथा त्रिनेत्र वाली है। आलिंगन चुम्बन करती हुई षट् भुजाओं में खट्वांग, परशु, डमरु, पात्र तथा षण्मुद्रा धारण किये है।

"रामेश्वरी तु या खर्वरी देव्यालिङ्गणचुम्बका एकवक्त्रा श्यामवदना नेत्रत्रयविभूषिता। षड्भुजालिङ्गणकरा खट्वाङ्गपर्शुडमरुपात्रं तथा षण्मुद्रा भवनि(नी)लसमप्रभा" (व. ति., पृ० 122)।

7. **लङ्केश्वरी**

देवीकोट में लङ्केश्वरी है, जो एकमुख, श्वेतवदन तथा छः भुजाओं से युक्त है। हाथों में वज्र, घण्टा, त्रिशूल, डमरु, खट्वांग तथा खप्पर हैं। नानासुखधर को अनुराग पूर्वक आलिङ्गित की हुई है।

---

1. पञ्चमुद्रा एवं षण्मुद्रा का भिन्न-भिन्न स्थलों पर उद्धरण आया है। ये षण्मुद्राएँ हैं—

कण्ठिका रुचकं रत्नं मेखलं भस्म सूत्रकम्।
षट् वै पारमिता एता मुद्रारूपेण योजिताः॥ (साधनमाला, पृ० 489)

विस्तार के लिये देखें साधनमाला भूमिका, पृ० CXXXV-CXXXIX.

"देवीकोटे तु या देव्या लङ्केश्वरीस्तथा एकवक्त्रा श्वेतवदना भुजाषड्विभूषिता वज्रघण्टा-त्रिशूलादि डमरुखट्वाङ्गखप्परस्तथा नानासुखधरालिङ्गण-अनुरागानि(ति)रागिनी"(व.ति., पृ० 123)।

## 8. द्रुमच्छाया

मालव में द्रुमच्छाया है, जो रक्तवर्ण, त्रिनेत्र तथा षट्भुजाओं वाली है। इनकी समालिङ्गित भुजाओं में खट्वांग, डमरु, वज्र, घण्टा, अंकुश तथा चक्र हैं। षण्मुद्राओं से विभूषित अट्टहास करती हुई महारौद्र हसित रूप में यह स्थित है।

"मालवे द्रुमच्छाया रक्तवर्णा त्रिनेत्रा षड्भुजा समालिङ्गखट्वाङ्ग डमरुस्तथा। वज्रघण्टाङ्कुशा चक्रं षण्मुद्राविभूषिता शब्दक्रियारसानो (तो) ये महारौद्रा तु हसिता" (व. ति., पृ० 123)।

## 9. ऐरावती

कामरूप में ऐरावती स्थित है। यह एक मुख श्यामवदन तथा षड्भुजाओं से युक्त है। हाथों में वज्र, घण्टा, खट्वांग, डमरु, कर्ति तथा मुण्डमाला धारण की है। जटाजूट से समाक्रान्त तथा लघुरस से समन्वित है।

"कामरूपे स्तनकक्षौ ऐरावती तथा। एकवक्त्रा श्यामवदना भुजाषण्मेव च तथा। वज्र-खट्वाङ्गडमरुघण्टाकर्तिमुण्डधरान्विता। जटाजूटसमाक्रान्तलघुरससमन्विता" (व.ति., पृ० 123)।

## 10. महाभैरवी

ओड्र में महाभैरवी स्थित है। यह एकमुखी, नीलांगी तथा द्वादश भुजाओं से युक्त है। इसकी भुजाओं में वज्र, घण्टा, हस्तिचर्म, कर्ति, कपाल, मुण्ड, त्रिशूल, खट्वांग, डमरु, अंकुश, पाश, चक्र, तथा असि हैं। यह नीले मुख और रक्त अङ्ग वाली है।

"ओड्रे स्तनयुगले श्रीभैरवी स्मृता। एकवर्णा (वक्त्रा) नीलाङ्गी भुजाद्वादशस्तथा। वज्रघण्टा-हस्तिचर्म कर्तिकपालमुण्डजाः। त्रिशूलखट्वाङ्गडमरु अङ्कुशपाशचक्र असि तथा नाना सुख्येति वील-(र)स्यां रक्ताङ्गी शुभकारिता" (व. ति., पृ० 123)।

## 11. वायुवेगा

त्रिशकुनि में वायुवेगा है, जो श्याम आभा वाली तथा द्वादश भुजाओं वाली है। हाथों में वज्र, पाश, मुण्ड, खट्वाङ्ग, डमरु, द्वीपिचर्म, अंकुश, त्रिशूल तथा कबन्ध हैं। यह तीन मुख वाली है जिनका वर्ण रक्त, श्याम तथा कृष्ण है।

"त्रिशकुनौ वायुवेगा श्यामाभालिङ्गीतिस्तथा भुजारविकराख्याता वज्रपाशमुण्डधारिखट्वाङ्ग-डमरुद्वीपिचर्माङ्कुश तथा। त्रिशूलकबन्धमेव च त्रिवक्त्रा रक्तश्यामकृष्णाङ्गी सुखशुडिस्तथा(?)"।
(व. ति., पृ० 123)

## 12. सुराभक्षी

कौशल में सुराभक्षी है, जो द्वादश भुजाओं वाली है। इसके हाथों में वज्र, घण्टा, नरचर्म, खट्वाङ्ग, डमरु, वज्र, त्रिशूल, अंकुश तथा पाश हैं। ब्रह्ममुण्डधारण की है तथा विविध भूषणों से भूषित कृष्ण वर्ण की हसित रूप में है।

"कोशले नासिकाग्रे च भुजाद्वादशा[न्वि]ता वज्रघण्टानरचर्म खट्वाङ्गं डमरुकस्तथा। वज्रत्रिशूलाङ्कुशमेव च पाशब्रह्ममुण्डधराकरा विविधाभूषणा चैव कृष्णवर्णस्तु हसिता:"।
(व. ति., पृ० 123)

## 13. श्यामा देवी

कलिङ्ग में श्यामा देवी है, जो द्वादश भुजाओं वाली है। वज्र, खट्वाङ्ग, उत्पल, त्रिशूल, कर्ति, कपाल, हस्तिचर्म, खट्वाङ्ग (?) डमरु, घण्टा धारण की है। पञ्चमुद्रा धारण की हुई, चुम्बित तथा आक्रान्त की है।

"वदने श्यामादेव्यालिङ्गिता भुजाद्वादशख्याता वज्रलिङ्गणा खट्वाङ्गोत्पलत्रिशूलं च कर्तिकपालमेव च। हस्तिचर्मं खट्वाङ्गडमरुकस्तथा घण्टाश्याम कृष्णार्द्धे चैव पञ्चमुद्रादेहा चुम्बिताक्रान्तमेव च" (व. ति., पृ० 123)।

## 14. सुभद्रा

लम्पाक में सुभद्रा अवस्थित है। यह श्वेत मुख वाली तथा द्वादश भुजाओं वाली है। इसके हाथों में वज्र, घण्टा, मुण्ड, खट्वाङ्ग, अंकुश, दो हाथों से योनि को ढकी हुई, दन्तिचर्म, त्रिशूल, कर्ति, पात्र धारण किये धवल देह वाली है।

"लम्पाके सुभद्राङ्गश्वेतवक्त्रा धरास्तथा भुजाप्रभाकरालिङ्गि वज्रघण्टा च मुण्ड-खट्वाङ्गाङ्कुशदन्तिचर्मद्विहस्ताभ्यां योनिमुद्रा तथा परा त्रिशूलं कर्तिपात्रमेव च क्रीडति शृङ्गारा धवलदेहास्तथा" (व. ति., पृ० 123)।

## 15. हयकर्णा

कांची में हयकर्णा स्थित है, जो एक मुख तथा कुङ्कुमारुण वर्ण की है तथा अष्टादश भुजाओं से युक्त है। इसके दक्षिण हाथों में वज्र, पर्शु, दन्त, त्रिशूल, कर्ति, चक्र, असि, शृङ्खला तथा अंकुश हैं। वाम हाथों में घण्टा, पाश, खट्वाङ्ग, पात्र, ब्रह्ममुण्ड, उत्पल, ध्वज, छत्र तथा पर्वत हैं। यह महाप्रज्ञा द्वारा आलिङ्गित है।

"हृदये हयकर्णा एकवक्त्रा दिवाकारा वर्णकुङ्कुमारुणं भुजाष्टादशस्तथा। दक्षिणवज्रपर्शुदन्त-त्रिशूलकर्तिचक्रासिशृङ्खलाङ्कुशस्तथा वामे घण्टापाशखट्वाङ्गपात्रब्रह्ममुण्डोत्पलध्वजछत्रपर्वतस्थिता। महाप्रज्ञालिङ्गिता काद्यालिङ्गानुरागिनी(णी)" (व. ति., पृ० 123)।

## 16. खगानना

हिमालय में खगानना स्थित है, जो चार मुख तथा अष्टादश भुजाओं वाली है। मुखों के वर्ण कृष्ण, श्याम, पीत तथा रक्त हैं। दक्षिण हस्तों में वज्र, विश्ववज्र, खड्ग, चक्र, अंकुश, दन्त, शर, कर्ति, दो हाथों में हस्तिचर्म, वाम हाथों में घण्टा, पात्र, अभय, डमरु, ब्रह्ममुण्ड, पाश, पर्शु, खट्वाङ्ग तथा षण्मुद्रा धारण किये भीषण स्वरूप की है।

' हिमालये खगानना वेदवक्त्राष्टादशभुजास्तथा। मूलमुखकृष्णं श्यामपीतरक्तमेव च। दक्षिण-हस्तां वज्रविश्ववज्रखड्गचक्राङ्कुशदन्तशरकर्तिहस्तिचर्मा द्विहस्ता वामे घण्टापात्र अभयकमण्डरु ब्रह्ममुण्डपाशपर्शुखट्वाङ्गा षट्मुद्राधरारवान्वितभीषणा" (व. ति., पृ० 124)।

## 17. चक्रवेगिनी (वेगा)

प्रेतपुरी में चक्रवेगिनी स्थित है। यह चार मुख वाली है तथा मुखों के वर्ण कृष्ण, रक्त, श्वेत तथा श्याम हैं। दो हाथों में हस्तिचर्म तथा सर्वराजेन्द्र मुद्रा हैं, दक्षिण हाथों में वज्र, अंकुश, कर्ति, डमरु, त्रिशूल, उत्पल, शिखर तथा वाम हाथों में घण्टा, पाश, पात्र, कबन्ध, ध्वज, छत्र तथा कुलिश हैं।

"प्रेताधिस्थिता च चक्रवेगिनी। कृष्णवर्णा चतुर्वक्त्रा श्वेतश्यामरक्तमेव च। द्विहस्ता हस्तिचर्मा द्विहस्ताभ्यां सर्वराजेन्द्रमुद्रास्तथा दक्षिणवज्राङ्कुशकर्तिडमरुत्रिशूलोत्पलशिखराः। वामे घण्टापाशपात्रकबन्धध्वजच्छत्रकुलिशाः। नावोत्साहकलकान्ति क्रीडति शिखरारुणा"।

(व. ति., पृ० 124)

## 18. खण्डरोहा

गृहदेवता में खण्डरोहा स्थित है। यह अष्टादश भुजाओं वाली रौद्ररूपी पाँचमुखी है। मुख नील, पीत, रक्त, कुङ्कुम तथा श्यामवर्ण के हैं। तथा षण्मुद्राओं के आभरण से उज्ज्वल हैं। दो हाथों में हस्तिचर्म तथा धेनुमुद्रा है, तथा दूसरे हाथों में वज्र, असि, कुण्ड, त्रिशूल, कर्ति, डमरु तथा वर धारण की हुई है। वाम हाथों में खट्वाङ्ग, घण्टा, पाश, पात्र, कंचु, पर्शु तथा पर्वत धारण की है। यह घन प्रीतिकर देवी शृङ्गाराभरणों से दीप्त है।

"गृहदेवती गुदस्थाने अष्टादशभुजास्तथा पञ्चवक्त्रा रौद्ररूपा नीलपीतरक्तकुङ्कुमश्यामस्तथा षण्मुद्राभरणोज्वला। हस्तिचर्मा द्विहस्तां धेनुमुद्रा तथा परा वज्रासिकुण्डत्रिशूलकर्तिडमरुवरधरा-स्तथा दक्षिणे वामे खट्वाङ्गघण्टापाशपात्रकञ्चु पर्शुमेव च पर्वतौ तथा घनप्रीतिकरा देवी शृङ्गारा-भरणोज्ज्वला" (व. ति., पृ० 124)।

## 19. सौण्डिनी (शौण्डिनी)

सौराष्ट्र में सौण्डिनी स्थित है, जो नग्न है तथा जिसके रोमकूप स्पष्ट दीख रहे हैं, छः वक्त्र वाली है, जिनके वर्ण श्याम, कृष्ण, रक्त, श्वेत, पीत तथा हरित हैं। देह में पुष्पमाला तथा

मुण्डमाला लम्बित है। दो हाथों में नरचर्म तथा योनिमुद्रा में हैं। दक्षिण हाथों में वज्र, पर्शु, डमरु, कर्ति, अंकुश, चक्र तथा दण्ड हैं। वाम हाथों में घण्टा, पाश, खट्वाङ्ग, पात्र, मुण्ड, ध्वज तथा छत्र व्याघ्रचर्म धारण किये शृङ्गारों से युक्त हसित मुख वाली है।

"सौराष्ट्रे सौण्डिनी ख्याता नग्नकूपरोमगास्तथा। षड्वक्त्रा मुण्डमालालिङ्गिस्तथा। श्यामकृष्णरक्तश्वेतपीतमास्यमेव च। पुष्पमालाधरादेहा मुण्डमालाप्रलम्बिता। नरचर्म द्विहस्तया योनिमुद्रास्तथापरा। दक्षिणवज्रपर्शुडमरुकर्ति अङ्कुशचक्रदण्डस्तथा वामे घण्टापाशपात्रखट्वाङ्गपात्रमुण्डध्वजच्छत्रमेव च व्याघ्रचर्म निवासनं शृङ्गारा हसितानना" (व. ति., पृ० 124)।

## 20. चक्रवर्मिणी

सुवर्णद्वीप में चक्रवर्मिणी स्थित है, जो रक्तवर्ण की तथा जटाजूट से समायुक्त है। मुण्डमाला से सुशोभित तथा हाडाभरण और उत्तम नूपुर से सुशोभित है। इसकी अष्टादश भुजाएँ हैं, जो शृङ्गाराभरणों से उज्ज्वल हैं। दक्षिण भुजाओं में वज्र, परशु, शर, त्रिशूल, तोमर, सूर्य तथा द्वीपिचर्म, अक्षमाला तथा वर धारण किये है। वाम हाथों में घण्टा, खट्वाङ्ग, चाप, पात्र, ध्वज, अंकुश, दण्ड तथा उत्पल हैं।

"सुवर्णद्वीपे चक्रवर्तिनी (वर्मिणी) रक्तवर्णा जटाजूटा मुण्डमालाशोभिता हाडाभरणैर्नूपुरोत्तमा। अष्टादशभुजादेवं शृङ्गाराभरणोज्वलः। दक्षिणवज्रपर्शुशरत्रिशूलतोमरसूर्यद्वीपिचर्मधरास्तथा। अक्षमाला वरधरा वामे घण्टखट्वाङ्गचापपात्रध्वजाङ्कुशदण्डोत्पला वेदाचरणसंयुक्तं क्रीडानन्दसुशोभिता" (व. ति., पृ० 124)।

## 21. सुवीरा

नगर में सुवीरा है, जो षण्मुखी है। मुखों का वर्ण कृष्ण, श्वेत, रक्त, धूम्र, पीत तथा हरित है। यह महारौद्र रूप में अट्टहास करती है। भुजाएँ अष्टादश हैं। वाम हाथों में यन्त्र, मुद्रा, घण्टा, ज्वाला, दीपक, विश्ववज्र, ध्वजा, ब्रह्ममुण्ड, कुठार तथा पाश हैं। दक्षिण हाथों में वज्र, त्रिशूल, डमरु, छुरिका, कर्ति, परशु, रत्न, वेणु और पर्वत हैं।

"नगरे सुवीरा ख्याता षण्मुखी कृष्णमेव च श्वेतरक्तधूम्रपीतहरितस्तथा महारौद्रा सहासमेव च। भुजाष्टादश चैव सुवीरालिङ्गणस्तथा। वामे ज(य)न्त्रमुद्रा, घण्टाज्वालादीपकविश्ववज्रध्वजा ब्रह्ममुण्डकुठारपाशमेव च। दक्षिणवज्रत्रिशूलडमरुच्छुरिकाकर्तिपरशुरत्नवेणुपर्वताः। नानाक्रीडानन्दसुशोभिता" (व० ति०, पृ० 124)।

## 22. महाबला

सिन्धु में महाबला है, जो चारमुखी है, जिनके वर्ण श्याम, कृष्ण, पीत तथा रक्त हैं। इसके अष्टादश भुजाएँ हैं। इसका स्वरूप महाघोर, ललज्जिह्वा, दंष्ट्रोत्कट भीषण है। वाम हाथों में घण्टा, फेट, दन्त, खट्वांग, शूर(ल), मुसल, काद्य और वर हैं तथा दक्षिण हाथों में वज्र, खड्ग,

अंकुश, डमरु, अभय, कर्ति, त्रिशूल तथा चक्र हैं। दो हाथों में हस्तिचर्म है। षण्मुद्राओं से मुद्रित तथा मुण्डमाला से सुशोभित है।

"महाबला चाश्रुवाहिन्यां चतुर्वक्त्रा श्याममेव च। कृष्णरक्तपीतवदना भुजाष्टादशमेव च। ललज्जिह्वा महाघोरा दंष्ट्रोत्कटभीषणा। वामे घण्टफेत(ट)दन्तं खट्वाङ्गशूर(ल)मुसलं काद्यं वरस्तथा। दक्षिणे वज्रखड्गाङ्कुशडमरु अभयकर्तित्रिशूलचक्रस्तथा। हस्तिचर्मा द्विहस्ता प्रज्ञालिङ्गानुरागिनी मुद्राषण्मुद्रितां सर्वा मुण्डमालासुशोभिता" (व० ति०, पृ० 124-25)।

## 23. चक्रवर्तिनी

मेरु में चक्रवर्तिनी स्थित है। यह आठ वक्त्र वाली है। महापीत तथा भैरव से युक्त भीषण रूप वाली है। ये मुख श्वेत, रक्त, धूम्र, पिङ्गल, कृष्ण, श्याम तथा राग वर्ण के हैं। अष्टादश भुजाएँ हैं, रौद्र स्वभाव की है तथा छः मूल मुद्राओं से विभूषित है। वाम हाथों में घण्टा, पात्र, पाश, ज्वाला, खट्वाङ्ग, वेणु, कमण्डलु तथा सूत्र हैं, दो हाथों में हस्तिचर्म है। दक्षिण हाथों में वज्र, कर्ति, परशु, त्रिशूल, डमरु, चक्र, दण्ड तथा मुसल हैं। महाज्ञानरस से युक्त एवं क्रीड़ानन्द में मग्न है।

"मरौ तु चक्रवर्तिनी चैव महाक्षेत्राधिनाथास्तथा। अष्टवक्त्रा महापीता भैरवान्वितभीषणा श्वेतरक्तधूम्रपिङ्गलं कृष्णश्यामरागस्तथा। भुजाष्टादशा रौद्रं षण्मूलमुद्राविभूषिता। वामे घण्टा पात्रपाशज्वाला वै खट्वाङ्गवेनुकमण्डरु(लु)सूत्रा हस्तिचर्म द्विहस्ताभ्यां पञ्चमुद्राविभूषिता। दक्षिणे वज्रकर्तिपरशुत्रिशूलडमरुचक्रदन्दं(ण्डं)मूग(स)लस्तथा। महाज्ञानरसैर्युक्ता क्रीडानन्दसुशोभिता।"

(व० ति०, पृ० 125)

## 24. महावीर्या

कुलूता में महावीर्या अवस्थित है, जो तीन वक्त्र वाली है, जिनके वर्ण धूम्र, श्याम तथा रक्त हैं। ये तीन नेत्र तथा महाभयानक रूपी हैं। अष्टादश भुजाओं तथा मुण्डमाला से सुशोभित है। दक्षिण हाथों में वज्र, खड्ग, मुसल, अंकुश, मेखला, कर्ति, परशु, रत्न, सिरा तथा वाम हाथों में घण्टा, डमरु, पाश, शूर (ल), पात्र, तर्जनी, तोमर, कुण्ड तथा त्रिशूल हैं। भीषण अट्टहास करती हुई गन्ध पुष्प से युक्त है।

"महावीर्या बालशिङ्घानवाहिनी त्रिवक्त्रा धूम्रवदना तथा श्यामरक्तत्रिनेत्रा च महाभीमा भयानका। हस्ताष्टादश चैव मुण्डमाला सुशोभिता। दक्षिणे वज्रखड्गमुशलाङ्कुशमेखलाकर्तिपरशु-रत्नसिराघण्टडमरुपाशशूर(ल)स्तथा पात्र तर्जन तोमला(रा)कुण्डत्रिशूला वामे तथा। महाहासास्तु भीषणा गन्धं पुष्पा महालिङ्गनस्तथा" (व० ति०, पृ० 125)।

मण्डल के चारों द्वारों पर स्थित डाकिनी आदि का स्वरूप इस प्रकार है—

## 25. डाकिनी

यह दो भुजाओं वाली तथा श्वेतवर्ण की है। वज्र और घण्टा से आलिंगित है तथा कटि व्याघ्रचर्म से आवृत है। डाकिनी आलिंगित चार भुजाओं में प्रास, कर्ति, खट्वांग तथा डमरु हैं।

आनन्द रूपो, कृष्णवर्ण के भयानक स्वरूप वाली तथा महामुद्रा से विभूषित भैरव से युक्त भीषण रूप वाली है।

"द्विभुजामेकवदना श्वेतवर्णा सुशोभिता वज्रघण्टालिङ्गिता चैव व्याघ्रचर्मवृता कटिः डाकिन्यालिङ्गितभुजा किं चतुर्भुजाः प्रात(स)कर्तिखट्वाङ्ग डमरुस्तथा कृष्णवर्णा भयानका आनन्द-रूपधरा। महामुद्राविभूषिता भैरवान्वितभूषणा" (व० ति०, पृ० 125)।

## 26. लामा

चार भुजाओं वाली श्यामवर्ण की लामा है। इसके हाथों में कर्ति, कपाल, खट्वांग तथा डमरु हैं। परमानन्द रूप से तीन वक्त्र तथा षड्भुजाओं वाली भी है। इसकी भुजाओं में वज्र, घण्टा, डमरु, खट्वांग, हस्तिचर्म हैं तथा हार और नूपुर से विभूषित हैं। लामालिंगित शब्दान्वित पीतवर्ण के आलीढासन में स्थित भैरव और कालरात्रि को पाद से आक्रान्त की हुई है।

"श्यामा लामालिङ्गणा चतुर्भुजा कर्तिकपालखट्वाङ्गडमरुस्तथा। श्रीपरमानन्दरूपेन(ण)त्रिवक्त्रा षड्भुजास्तथा। वज्रघण्टाडमरुखट्वाङ्गहस्तिचर्मास्तथा हारनौपुरविभूषिता लामालिङ्गनशब्दान्विता पीतवर्णा तु आलीढासनसंस्थिता। भैरवं कालरात्रिं च पदाक्रान्तसुशोभिता" (व० ति०, पृ० 125)।

## 27. रूपिणी

विरमानन्दस्वरूपिणी रूपिणी रक्तवर्ण की, चार मुखवाली महाभीम प्रलय काल को अग्नि के समान प्रभा वाली है। इनके वर्ण राग, श्याम, कृष्ण तथा पीत हैं तथा आठ भुजाओं वाली है। दो हाथों में हस्तिचर्म, वज्र, घण्टा, डमरु, खट्वांग, परशु तथा पाश हैं। यह महा अनुराग से रक्त है।

"विरमानन्दरूपाद्या रक्तवर्णसुरूपिणी। चतुर्वक्त्रा महाभीमा प्रलयाग्निसमप्रभा। रागश्याम-कृष्णपीतस्तथा भुजाष्टकरा रौद्रं महाङ्कुशा तु हसिता। हस्तिचर्म द्विहस्ताभ्यां वज्रघण्टाडमरु तथा खट्वाङ्गपरशुपाशस्तथा। महारागानुरागिणी परा" (व० ति०, पृ० 125)।

## 28. खण्डरोहा

खण्डरोहा भैरव से युक्त भीषण स्वरूपिणी है। रक्त वर्ण की चार भुजाओं वाली है। इसके हाथों में पात्र, कर्ति, डमरु, खट्वांग हैं तथा भैरव और कालरात्रि को पदाक्रान्त किये सुशोभित हैं। सहजानन्द स्वरूपिणी खण्डरोहा पीतवर्ण की महाघोर रूपी द्वादश भुजाओं से युक्त है। चार मुख हैं, जो पीत, रक्त, श्याम, तथा कृष्ण वर्ण के हैं। दक्षिण भुजाओं में वज्र, डमरु, अंकुश, परशु त्रिशूल हैं। वाम भुजाओं में घण्टा, खट्वांग, पात्र, पाश, ब्रह्ममुण्ड तथा दो हाथों में हस्ति चर्म है। रूपिणी से आलिंगित है, देवी की चार भुजाए हैं, इन भुजाओं में खट्वांग, डमरु, पाश, कर्ति धारण किये हुये है। देवी शृंगार से युक्त व्याघ्रचर्म पहने हुए हार और नूपुर से विभूषित है। महाभैरवकालरात्रि को अनुरागपूर्वक आलिंगित किये हुए है।

"खण्डरोहा तु लिङ्गि च भैरवान्वितभीषणा। रक्तवर्णा महारम्या चतुर्भुजाकरान्वितम्। पात्रं कर्ति डमरुखट्वाङ्गमेव च। भैरवं कालरात्रि च पादाक्रान्ता तु शोभिता। सहजस्वभुजा-द्वादशास्तथा। चतुर्वक्त्रा महाशान्ता पीतरक्तश्यामकृष्णस्तथा। दक्षिणभुजवज्रडमरु अङ्कुशपरशु-त्रिशूलाः। वामे घण्टखट्वाङ्गपात्रपाशब्रह्ममुण्डस्तथा। हस्तिचर्मा द्विहस्ताभ्यां रूपिण्यालिङ्गितं सुखः। चतुर्भुजा महादेव्या खट्वाङ्गडमरुपाशकर्तिस्तथा। गौरवर्णा महादेवी शृङ्गाररसा रूपरसान्विता व्याघ्रचर्मनिवासना हारनौपुरविभूषिता। महाभैरवकालरात्रि च देव्यालिङ्गानुरागिनी"।

(व० ति०, पृ० 125-26)

मण्डल की चारों दिशाओं में स्थित काकास्यादि का स्वरूप इस प्रकार है—

### 29. काकास्या[1]

कोणों में काकास्या महादेवता नीलवर्ण की चार भुजाओं वाली है। हाथों में कर्ति, पात्र, खट्वांग तथा डमरु हैं। डाकिनी देवी को अनुराग पूर्वक आलिंगित किये है। हारार्द्धहार से समायुक्त लपलपाती जिह्वा लिये भयंकर रूपवाली है। महाप्रेत समारूढ़ मुण्डमाला धारण किये तथा डाकिनी शुष्कमुण्ड विभूषित है।

"कोणेषु महावीरा काकास्यादिदेवता नीलवर्णाभा चतुर्भुजास्तथा सव्यकर्तिपात्रखट्वाङ्ग-डमरु तथा। डाकिन्यादि देवीश्च आलिङ्गनानुरागिनी। हारार्द्धाहारादिसमायुक्तं ललज्जिह्वा भयङ्करा। महाप्रेतसमारूढा मुण्डमालावलम्बिता। डाकिन्या महारागा शुष्कमुण्डविभूषिता"।

(व० ति०, पृ० 120)

### 30. उलूकास्या

उलूकास्या श्याम वर्ण की चार भुजाओं वाली भयंकर रूपधारिणी है। हाथों में कर्ति, पात्र, खट्वांग तथा डमरु हैं। डाकिनी आदि देवियों के द्वारा आलिंगित हैं। डाकिनी देवी कृष्ण वर्ण की, महा प्रेतासन पर आरूढ़ नाना तेज वाली है।

"उलूकास्या श्यामवदना चतुर्भुजा भयङ्करा। सव्यकर्तिपात्रखट्वांगडमरुस्तथा। डाकिन्यादि-देव्यालिङ्गितशोभिता डाकिनी देवी कृष्णलिङ्गी शुभकारिणी महाप्रेतासनारूढा नानातेजसमप्रभा।"

(व० ति० पृ० 126)

### 31. श्वानास्या

श्वानास्या रक्त वर्ण की चार भुजाओं वाली हास्य रूप में स्थित है। हाथों में कर्ति, कपाल, खट्वांग तथा डमरु हैं तथा रक्त वर्ण की है। षण्मुद्राओं से विभूषित तथा महाप्रेतासन में स्थित है।

---

1. संवर-मण्डल में जो काकास्यादि हैं इन्हें डाकिनी आदि की तरह परमेशानुगत बताया गया है— 'डाकिन्यादिवत् परमेशानुगताः' (निष्पन्नयोगावली पृ०, 27)।

"श्वानास्या रागवर्णा चतुर्भुजा तु हसिता। सव्यकर्तिकपाला खट्वाङ्गडमरुस्तथा। डाकिन्या-लिङ्गितश्चैव महारौद्रं तु हसिता। डाकिन्यादेव्यारक्तवर्णा स्वरूपिणम्। षण्मुद्रविभूषिता महाप्रेता-सनस्थिता" (व० ति०, पृ० 126)।

## 32. शूकरास्या

शूकरास्या महाघोररूपिणी पीतवर्ण की चतुर्भुजाओं वाली है। डाकिनी द्वारा आलिंगित है, जो महाघोररूपी है। हाथों में कर्ति, कपाल, खट्वांग तथा डमरु हैं। डाकिनी पीत वर्ण की, हार नूपुर आदि से युक्त श्रृंगार से सुन्दर है। महाप्रेत पर समारूढ़ बड़ी-बड़ी दाढ़ों वाली हँसती हुई है।

"शुक्ला श्यामा (शूकरास्या) महाघोरा पीतवर्णा चतुर्भुजा। डाकिनीमालिङ्गिता महाघोरा तु घोलालाः सव्ये कर्ति कपालं खट्वाङ्गडमरुस्तथा। डाकिनी पीतवर्णा महाताद(ड)नधर्मता। हारनौपुरश्रृङ्गारा रससुन्दरम्। महाप्रेतसमारूढ़ा महादंष्ट्रास्तु हसिता" (व० ति०, पृ० 126)।

आग्नेयादि कोणों में स्थित यमदाढी आदि का स्वरूप इस प्रकार है—

## 33. यमदाढी[1]

यमदाढी कृष्णपीत वर्ण की तथा चार भुजाओं वाली है। हाथों में कर्ति, कपाल, खट्वांग तथा डमरु लिये है। साकिनी से आलिंगित है। साकिनी का मुख कृष्ण वर्ण का है। यह नग्न हाहाकार करती हुई जिह्वा तथा रसों से युक्त है। हाडाभरण धारण किये तथा प्रेत पर आरूढ़ भीषण रूप वाली है।

"कोणेषु यमदाढी कृष्णपीता चतुर्भुजा। सव्यकर्तिकपालखट्वांगडमरुस्तथा। साकिन्यालिङ्गिता कृष्णवक्त्रास्तु साकिनो। नग्नहाहाकारजिह्वा रसान्वितं तथा। हाडाभरणं च प्रेतसंस्था तु भीषणा"।
(व० ति०, पृ० 126)

## 34. यमदूती

यमदूती पीतरक्त वर्ण की चार भुजाओं वाली है। हाथों में कर्ति, कपाल, खट्वांग तथा डमरु हैं। यह हाकिनी से आलिंगित है। हाकिनी देवी रौद्र स्वरूप की रक्तवर्णी तथा झनझनाते हार-नूपुर आदि से विभूषित है। महाप्रेताधिवासिनी राक्षसादि को मर्दित किये हुये है।

"यमद्युति पीतरक्ता चतुर्भुजा। सव्ये कर्तिकपालं च खट्वाङ्ग डमरुमेव च। हाकिन्यालिङ्गितं चैव महोत्साहा तु हासिता। हाकिनीदेव्यो रक्तवर्णास्तु रौद्रता। महाहारनौपुरौ झुझरायलोत्ता। महाप्रेताधिवासी स्वराक्षसादिमर्दिनी" (व० ति०, पृ० 126)।

---

1. यमदाढी आदि चार देवता, जो कोणों में स्थित हैं, संवरमण्डल के अनुसार मानुषी मुख वाली हैं—'कोणेषु यमदाढी-यमदूती-यमदंष्ट्रो-यममथन्यो मानुषीमुखाः'।
(निष्पन्नयोगावली, पृ० 27)

## 35. यमदंष्ट्री

यमदंष्ट्री श्यामरक्त वर्ण की चार भुजाओं वाली है। हाथों में कर्ति, कपाल, खट्वांग तथा डमरु लिये हुए है। योगिनी द्वारा आलिंगित तथा चुम्बित है। योगिनी श्वेत वक्त्र वाली है, जिसे अनुरागपूर्वक आलिंगित किये है। हाहाकार के अट्टहास से रौद्र तथा हूहुंकार भयानक है। महाश्वेत(प्रेत)समारूढ़ भीषण स्वरूपिणी है।

"यमदंष्ट्री श्यामरक्ता चतुर्भुजाकरान्विता। सव्यकर्तिकपालखट्वाङ्गडमरुमेव च। योगिन्यालिङ्गितं चैव कोलाहलचुम्बिकास्तथा। योगिनी श्वेतवक्त्रा कन्त्यालिङ्गिनुरागिणी। हाहाट्टहासरौद्रं हुहुकारभयानका। महाश्वेतासमारूढं दंष्ट्रोत्कटभीषणम्" (व० ति०, पृ० 126)।

## 36. यममथनी

यममथनी कृष्णाङ्गी तथा चतुर्भुजा से युक्त है। यह वज्रदेवी द्वारा आलिंगित है। हाथों में कर्ति, कपाल, खट्वांग तथा डमरु हैं। वज्रदेवी रक्तवर्ण की महोज्वला है। महाप्रेत समारूढ़ हीहीकार करते हुये भयानक स्वरूप की तथा महामांस एवं वसासहित मांस का भक्षण करती है।

"यममथनी श्यामकृष्णाङ्गी चतुर्भुजा करान्विता। वज्रदेव्यालिङ्गितास्तासु महासुखवज्रकरान्विता। सव्ये कर्तिकपालखट्वाङ्गडमरुस्तथा। वज्रदेव्या रक्तवर्णा क्रीडानन्दनमहोज्ज्वला। महाप्रेतासनारूढा हीहीकारभयानका। महामांसस्तु भोजिता वशामांसास्तु भोजिता"।
(व० ति०, पृ० 126-27)

## 37. हेरुक[1]

श्री हेरूक महाकृष्णवर्ण के महाभीषण शब्द करते हुए आठ मुख तथा 16 भुजाओं से युक्त हैं। प्रत्येक हाथ करवात (वाल) से विभूषित हैं। मूल मुख महाकृष्ण अन्य मुख श्वेत, रक्त, पीत,

---

1. हेरुक के नाना रूपों का विवरण देते हुए विनयतोष भट्टाचार्य ने अपने ग्रन्थ An Introduction to Buddhist Esoterism, पृ० 131-32 में लिखा है कि शक्तियों की भिन्नता के कारण ये विभिन्न नामों से जाने जाते हैं। यथा जब चित्रसेना के साथ युगनद्ध हों तो बुद्धकपाल, वज्रवाराही के साथ संयुक्त हों तो वज्रडाक या संवर, वज्रयोगिनी के साथ युगनद्ध रूप में हों तो बुद्धडाकिनी या महामाया, ये सभी हेरुक के स्वरूप हैं। अपने दूसरे ग्रन्थ Indian Buddhist Iconography, पृ० 61 में वे लिखते हैं कि हेरुक प्रायः शक्ति या प्रज्ञा के साथ युगनद्ध रूप में उपलब्ध होते हैं। द्विभुज, चतुर्भुज, द्वादशभुज तथा षोडशभुज अनेक प्रकार से हेरुक के स्वरूप का वर्णन मिलता है। साधनमाला में पांच हेरुकसाधन प्राप्त हैं। साधनमाला की भूमिका पृ० CLXI में ढाका म्युजियम में प्राप्त हेरुक की मूर्ति का स्वरूप भी दिया है, जिसमें हेरुक देव मात्र हैं। साधनमाला, निष्पन्नयोगावली एवं अन्य प्राप्त साहित्य के आधार पर Prof. G. Tucci ने अपने ग्रन्थ 'The Theory and Practice of Maṇḍala' पृ० 68-69 में हेरुक के स्वरूप का विस्तार से विवरण प्रस्तुत किया है। इसी प्रकार उन्होंने अपने दूसरे ग्रन्थ 'The

श्याम, हरित तथा कृष्ण वर्ण तथा ऊर्ध्व मुख धूम्र वर्ण का है, जो देखने में भीषण स्वरूपवाला प्रलयकाल की अग्नि के समान है। तीन ऊर्ध्व पिंगल नेत्र तथा षण्मुद्राओं से विभूषित हैं। दक्षिण हाथों में हस्ति, अश्व, खर, गो, उष्ट्र, मनुष्य, शार्दूल तथा मार्जार और वाम हाथों में पृथिवी, वरुण, पवन, मेघ, इन्द्र, सूर्य, यम तथा कुबेर हैं। देह मुण्डमाला तथा शुष्क मुण्ड से विभूषित है। हाडाभरण तथा नूपुर से विभूषित प्रलय की अग्नि की तरह प्रभा वाली है। चारों मार तथा ब्रह्मा, इन्द्र, उपेन्द्र और माधव को समाक्रान्त किये है। ये भगवती प्रज्ञा नैरात्म्या को आलिंगित किये हुये हैं। भगवती नैरात्म्या एक मुख तथा दो भुजा वाली है। इन के हाथों में कर्ति और कपाल हैं तथा शुष्क मुद्रा से विभूषित हैं। ये दिगम्बर नग्न तथा ऊर्ध्वमुख केश वाली हैं। इस तरह के सर्व सौख्य से युक्त हेरुक प्रेतारूढ़ आलिकालि पर संस्थित हैं।

"द्वासप्ततिसहस्रनाडिसम्भोगस्तु नायके किं नायके। एकः श्रीहेरुको वीरो नैरात्मा शुभकारिणी। महाकृष्णवर्णं भैरवान्वितभीषणम् अष्टास्या षोडशभुजा सर्वे करव्रातभूषिता। मूलमुखे महाकृष्णं श्वेतरक्तपीतश्यामहरितकृष्णा। ऊर्ध्वमुखं महाधूम्रं महादंष्ट्रोत्कटभीषणम्। प्रलयाग्निसमप्रभा भृकुटिकोटिमहाभीषणम्। ऊर्ध्वपिङ्गलमूर्द्धजं त्रिनेत्रं षण्मुद्राविभूषितं दक्षिणभुजे हस्तिअश्वखरगावोष्ट्रमनुष्यसादुरमर्जारस्तथा। वामभुजे पृथिवीवरुणपवनमेघइन्द्रसूर्ययमकुबेर-स्तथा। मुण्डमालाधरा देहशुष्कमुण्डाविभूषिता हाडाभरणनौपुरप्रलयाग्निसमप्रभा। चतुर्मारसमा-क्रान्ता ब्रह्मेन्द्रोपेन्द्रमाधवस्तथा। चतुश्चरणसमाक्रान्ता प्रज्ञालिङ्गानुरागिणी नैरात्म्यालिङ्गनसुखं भगवती नैरात्मा एकवक्त्रा द्विभुजा सव्ये कर्तिकपालं च शुष्कमुद्राविभूषिता। नग्ना ऊर्ध्वकेशास्तु दिगम्बरी तथा। नानामहाहेरुकं वै क्रोडानन्दस्तु महाबला। एवंभूतं महाहेवज्रं विभावयेत्। सर्व-सौख्यसंयुक्तं हेरुकं परमेश्वरम्। प्रभुं किं प्रभुम्। इत्येता वज्रयोगिन्योच्छत्रिसंवीरवीरेश्वरं प्रभुम्। प्रेतारूढा त्रिनेत्रा आलिकालिस्तु संस्थितः" (व० ति०, पृ० 127)।

---

Temples of Western Tibet and their Artistic Symbolism' पृ० 23, 31 तथा 38 पर द्विभुज तथा चतुर्भुज हेरुक का स्वरूप उद्धृत किया है। द्वादशभुज हेरुक का स्वरूप Śri Cakrasaṁvara Tantra (Ed. by Kazi Dawa Samdup) Introduction, पृ० 22 पर विवृत किया है। मूलतः यह भिन्नता तन्त्र के आम्नाय या सिद्ध गुरु-शिष्यों को परम्परा के कारण मानी जाती है। परन्तु प्रस्तुत विवरण उपर्युक्त विवरणों से सर्वथा भिन्न हेरुक का स्वरूप प्रस्तुत करता है। प्रस्तुत सन्दर्भ में 'वसन्ततिलक' ही हेरुक का स्वरूप है।

# नरोपा की प्रभास्वर योगसाधना

—डा० ठाकुरसेन नेगी—

[ 'धीः' के नवें अंक में नरोपा को छः योगसाधनाओं में से तृतीय स्वप्नयोग-साधना का संक्षिप्त वर्णन किया जा चुका है। प्रस्तुत अंक में चतुर्थ प्रभास्वरयोग-साधना का संक्षिप्त वर्णन किया जा रहा है। संक्षेप में संसार के सभी प्राणी इस प्रभास्वर प्रकाश का कुछ क्षणों के लिये अपने जीवन के अन्तिम क्षणों में अनुभव करते हैं, परन्तु साधक समाधि की परम अवस्था में अपनी इच्छा से इस प्रभास्वर प्रकाश का अनुभव कर लेता है, बुद्ध के लिये तो वह सहज संवेद्य है। प्रभास्वर प्रकाश का अवतरण बुद्धत्व के अधिगम की अवस्था से अभिन्न है। जीवन की परिसमाप्ति के बाद उक्त सिद्धान्त को नहीं समझा जा सकता। ]

## प्रभास्वर योग का सिद्धान्त

प्रभास्वर[1] अनभिव्यक्तता (हेतु से समुत्पन्न वस्तुस्थिति के अभाव) का पर्याय है, वह 'निर्वाण' की अवस्था है, परमार्थ है, बुद्ध की पारमार्थिक चैतन्यावस्था है, वह धर्मकाय अथवा निर्वाण की रहस्यमयी आभा है, जो सांसारिक क्लेशों से असंस्पृष्ट है। वह वर्णनातीत है। उसे हम केवल जान सकते हैं और उसे जानना समग्र वस्तुओं की यथार्थता को जान लेना है। वर्णरहित होने के कारण वह गुणातीत प्रभास्वर (शुद्ध ज्योति) है। उसकी सीमा नहीं है। वह ब्रह्माण्ड में व्याप्त महत् तत्त्व (ज्ञान) है। सांसारिक विषयज्ञान से उसे नहीं जान सकते। उसका कोई रूप नहीं है। इसीलिये तो वह रूप में न बँधने वाले आकाश के सदृश है।

संसार के सभी प्राणी (मानव) इस प्रभास्वर प्रकाश का कुछ क्षणों के लिये अपने जीवन के अन्तिम क्षणों में अनुभव करते हैं। परन्तु योगी (साधक) समाधि की परमावस्था में अपनी इच्छा से उस प्रभास्वर प्रकाश का अनुभव कर लेते हैं। बुद्ध के लिये तो वह सहज संवेद्य है। प्रभास्वर प्रकाश का अवतरण बुद्धत्व के अधिगम की अवस्था से अभिन्न है। जीवन की परिसमाप्ति से बाद उक्त सिद्धान्त को नहीं समझा जा सकता, जैसा कि "वर-दो-थो-डोल" में कहा गया है "अतः गुरु जिज्ञासु साधक को प्रेरित करता है कि उसे मानव योनि में आकर परम चैतन्य के इस विरल अवसर को यों ही व्यर्थ समाप्त नहीं होने देना चाहिये"।

अन्यान्य भारतीय मनीषियों की भाँति शान्तिदेव ने भी मनुष्य-जन्म को केवल भोग-योनि न मानकर पुरुषार्थ-साधक दुर्लभ संयोग माना है। यह क्या साधारण सुयोग है कि आज हमने पुरुषार्थों के साधन करने में समर्थ मनुष्य-शरीर को पाया है? नरक में नहीं, प्रेतयोनि में नहीं, देवता या राक्षस नहीं, गूँगे या निर्बुद्धिक नहीं—बल्कि सुन्दर मनुष्य का जन्म पाया है। इसलिये

1. प्रभास्वरं परमार्थसत्यम्। (गु० स० प्र०, पृ० 33, 71)

यदि इसमें परहित कामना मन में न जगी तो फिर कहाँ जगेगी। क्या इस प्रकार का समागम—समस्त शुभ संयोगों की एकत्र प्राप्ति प्रतिदिन होती है ?

बोधिचर्यावतार में भी कहा है--

क्षणसम्पदियं सुदुर्लभा प्रतिलब्धा पुरुषार्थसाधनी।
यदि नात्र विचिन्त्यते हितं पुनरप्येष समागमः कुतः ॥ (1.4)

भागवत में भी कहा है कि सुदुर्लभ मानव-शरीर रूपी नौका सुलभ हो गई है, इस नैया को खेने के लिए सद्गुरु जैसा कर्णधार भी प्राप्त हो गया है, भगवान् की कृपा की अनुकूल हवा तो चल ही रही है, इस समय इन सुन्दर संयोगों के प्राप्त होने के दुर्लभ क्षण में यदि मनुष्य भवसागर को न तर सका, तो वह आत्मघाती के अतिरिक्त और कुछ नहीं है—आत्महा स्वयं अपने आपको मार डालता है—

नृदेहमाद्यं सुलभं सुदुर्लभं
प्लवं सुकल्पं गुरुकर्णधारम्।
मयानुकूलेन समीरणेरितं
पुमान् भवाब्धिं न तरेत् स आत्महा ॥ (भाग॰ 11.20.17)

किन्तु बौद्ध साधक अपने आपको तारने के लिये उतना चिन्तित नहीं रहता, जितना कि प्राणिमात्र की दुःख-निवृत्ति के लिये। यह सन्त (साधक) मुक्ति या निर्वाण नहीं, बल्कि सर्वप्राणियों का क्लेशशमन करना चाहता है। बोधिचित्त का साधक अपने निर्वाण की चिन्ता नहीं करता। वह अपने पुण्य का एक ही उपयोग करना जानता है—यदि मैंने कुछ पुण्य किया हो, कुछ शुभ आचरण किया हो, तो उससे समस्त जगत् के प्राणियों का दुःख दूर हो जाय—

एवं सर्वमिदं कृत्वा यन्मयासादितं शुभम्।
तेन स्यां सर्वसत्त्वानां सर्वदुःखप्रशान्तिकृत् ॥ (बो॰ च॰ 3.6)

केवल इतना ही नहीं वरन् वह परिनिर्वाणाभिमुख बुद्धों से हाथ जोड़कर प्रार्थना करता है कि वे निर्वाण प्राप्त करने में जल्दी न करें, अनन्त कल्पों तक ठहरें, ताकि संसार में अंधेरा न हो जाय और जगत् के दुःखी प्राणी भटक-भटक के मरने न लगें—

निर्वातुकामांश्च जिनान् याचयामि कृताञ्जलिः।
कल्पाननन्तांस्तिष्ठन्तु मा भूदन्धमिदं जगत् ॥ बो॰ च॰ 3.5 ॥

इस प्रकार अध्यात्म की अन्तःज्योति से अनुप्राणित तिब्बत (भोट देश) के गुरुओं के उपदेशों में भी प्रभास्वर योग को इस प्रकार समझाया गया है—जिस तरह अ-रूप का ज्ञान अगम्य (दुर्बोध) है, उसी तरह कर्म और पुनर्जन्म से छुटकारा पाना भी कठिन है तथा इस प्रभास्वर प्रकाश का साक्षात्कार ( सूर्य, चन्द्र, अग्नि और रत्न की मिश्राभा से प्रदीप्त ) भी अननुमेय है। प्रभास्वर किरण की अनन्त ज्योति अन्धकार पर अपना जाल पसारती है। जहाँ से सूर्य का प्रकाश और ताप आता है, सूर्य के प्रकाश से चन्द्रमा प्रदीप्त है और चन्द्रमा से शीतलता तथा उसी प्रभास्वर-

मय प्रकाश से सर्वव्यापी बोधि (प्रज्ञा) व्याप्त है। इस प्रकार सृष्टि के मूल में विद्यमान शून्यता प्रकृति की संभृत (दृष्टि या रूपविषयक) वस्तुओं को प्रदीप्त करती है। ठीक उसी प्रकार जगत् के समस्त व्यापार भी उसी के द्वारा परिचालित होते हैं।

## प्रभास्वर योग प्रत्यभिज्ञान की यौगिक शिक्षा

प्रभास्वर प्रकाश योग की प्राथमिक साधनाओं में कुछ ऐसे महत्त्वपूर्ण कदम उठाये गये हैं, जिनसे साधनाभ्यास के समय उत्पन्न होने वाली साधक की सभी बाधाएँ दूर हो सकें और अनुकूल परिस्थितियाँ प्रभास्वर प्रकाश पहचानने में आ सकें। यह क्रम स्वप्नयोग के समान ही है। इसके अतिरिक्त साधक को अच्छा और पुष्ट भोजन करना चाहिये। अपने शरीर को शुद्धि (अभ्यंजन चिकित्सा), किसी शान्त स्थान में वास, अपने बिन्दु के रक्षण के साथ सब समय उसे सहज और विनम्र होना चाहिये। इस ध्यानाभ्यास के समय साधक को 1/3 भाग चण्डाली के अभ्यास में लगाना चाहिये और दो तिहाई भाग प्रभास्वर प्रकाश योग में लगाना चाहिये। साधक (योगी) को पहले नीले वज्रधर को उसकी मुद्रा के साथ हृदयचक्र में बैठे हुए देखना चाहिये और उनसे सहज प्रकाश को विकीर्ण करने के लिये प्रार्थना करनी चाहिये। तब साधक (योगी) को नीले हूँ को हृदय-चक्र में देखना चाहिये और प्राणवायु को रोके रखना चाहिये चित्त (मन) में हूँ को काफी देर तक रोकना चाहिये, तब सब बाह्य जगत् उसके शरीर में तथा शरीर (देह) हूँ में और हूँ नाद में और नाद विराट् शून्य में विलीन हो जायगा। तत्पश्चात् साधक शून्य पर ध्यान लगाये और अपने श्वास को रोके। इस समाधि से उठने पर साधक (योगी) को अपने मायिक संरक्षक बुद्ध (इष्टदेव) का दर्शन करना चाहिये और इसी तरह उसे अन्य देवी-देवों का भी।

कुछ लोग यह बताते हैं कि यह क्रिया (अभ्यास) केवल रात में की जाय, लेकिन वास्तव में सच यह है कि यदि कोई साधक पूरे दिन अभ्यास करता है, तो वह पूर्णरूप से प्राण और चित्त (मन) के अधिकार का विस्तार (वृद्धि) प्रबल रूप से कर सकता है और प्रभास्वर प्रकाश के स्फुरण को स्थिर कर सकता है। इससे उसके लिये यह बहुत सरल हो जायगा कि वह सोते वक्त प्रकाश को पहचान सके। इसके अतिरिक्त प्राणवायु को रोकने से साधक को और भी बहुत से लाभ प्राप्त होते हैं।

अन्य तरीकों से प्रभास्वर प्रकाश का प्रत्यभिज्ञान करना बड़ा कठिन है और वह प्रभास्वर प्रकाश जो ज्ञात हो गया है, बहुत देर तक नहीं रह सकता। जो साधक इन साधनाओं को करता है, वह प्राणवायु को मध्यनाड़ी (सुषुम्ना नाड़ी) में लाकर स्पष्ट करता है। इस प्रकार प्रभास्वर प्रकाश योग का यह महत्त्वपूर्ण अभ्यास कहलाता है।

## सोते समय प्रभास्वर प्रकाश को पकड़ना

योगी जन चार प्रकार के शून्य को प्रकाशित ( उद्घाटित ) करते हैं। वे मध्यनाड़ी (अवधूती) में प्राण को दिन में एक जगह एकत्रित करते हैं। तब वे सोते में भी वैसा कर सकते हैं, जब वे हृदयचक्र में हूँ पर एकाग्र होने लगें। सोने के पहले प्रभास्वर प्रकाश को पकड़ने का सबसे उचित समय मध्य रात्रि नहीं, बल्कि गहरी निद्रा है। प्रातःकाल में जब निद्रा हल्की हो तो

वह सबसे अच्छा समय है कि बगल में दोनों घुटनों के बल झुककर पुनः लेट जाय और इस साधनाभ्यास को जारी रखें।

यहाँ प्रभास्वर प्रकाश योग के साधनाभ्यास के दो मौलिक तथ्य हैं—(1) पाँच बीजाक्षरों को पाँच पत्रों वाले कमलपत्र पर स्थित हृदयचक्र में देखना (2) और श्वास को रोके रखना।

नींद आने के पहले साधक (योगी) को बार-बार यानी बीसों बार यह सोचना चाहिये कि सहज प्रभास्वर प्रकाश उसमें से निकल रहा है, अपने प्रकाश के रहस्योद्घाटन (प्रकटीकरण), वृद्धि (संवर्धन) तथा उपलब्धि (सिद्धि) के क्रम से। तब जब वह सम्पूर्ण शरीर को हूँ में अन्तर्लीन करके और हूँ को प्रभास्वर प्रकाश में लीन कर चित्त (मन) को एकाग्र करे। जब वह थोड़ा नींद में आने लगे तो उसे 'अ' पर ध्यान लगाना चाहिये। वह जब बिलकुल सो जाय तो 'नु' पर और अत्यन्त गहरी निद्रा में 'त' पर और जब वह ( साधक ) सोने ही लगे तब 'र' पर, 1/3 नींद आ जाने पर या 1/2 पर बेहोश हो जाने पर 'हूँ' पर ध्यान लगावे।

प्रारम्भ में (साधक) को अन्तिम दो बीजाक्षरों का अधिग्रहण करना कठिन होता है, क्योंकि वह तुरन्त सोने से प्रथम तीन बीजाक्षरों का ध्यान करते ही निद्रा में गिर पड़ता है, लेकिन बार-बार के अभ्यास करने पर धीरे-धीरे वह वैसा करने में समर्थ होने लगता है। जो साधक निद्रा की अचेतन अवस्था से परिचित नहीं रहता, उसे दिन में कठिन साधनाभ्यास करना चाहिये, जिससे कि वह और अधिक समाधि की शक्ति को प्राप्त कर सके। यह उसे अचेतन अवस्था में रहने के लिये समर्थ बनायेगा और कुछ सीमा तक प्रभास्वर प्रकाश की शिक्षाओं को प्राप्त करेगा, जिसे वह पूर्व में प्रतिभासित नहीं कर पाया है।

कुछ शिक्षाएँ बताती हैं कि यदि साधक फिर भी प्रभास्वर प्रकाश को नहीं पहचान सका, तो वह तीन दिन के लिये रात और दिन सोना बन्द करे, अर्थात् नींद का संपूर्ण परित्याग करे तथा दुबारा इसके लिये प्रयत्न करे।

जो चारों प्रभास्वर प्रकाशों की शून्यता को स्पष्ट (प्रकाशित) करता है, उदाहरण के लिये जिसमें प्रभास्वर प्रकाश की अभिव्यापकता, प्रभास्वर प्रकाश की वृद्धि या संवर्धन, प्रभास्वर प्रकाश की उपलब्धि या सिद्धि होती है और सहज प्रकाश स्थूल और सूक्ष्म सांसारिक विचारों को समयानुकूल बनाता है तथा विवेकशील चित्त (मन) उसे पार कर जाता है, तब वह निद्रा के विशुद्ध प्रभास्वर प्रकाश को सामने देखता है। वह इतना पारदर्शी और स्पष्ट होता है, जितना बादलहीन आकाश। यह अति उत्कृष्ट अनुभव है। इसके अलावा दूसरी स्थिति में हम इसे स्पष्ट अनुभव कहते हैं, या लघुतर (कम) प्रभास्वर प्रकाश योग कहते हैं, जिसमें योगी चार प्रकार की शून्यताओं का निराकरण होने से सभी सांसारिक अभिव्यक्तियों (परिबोधों) की ऊँचाई को नहीं पहचान सकता, पर वह अत्यधिक तन्द्रा और पारदर्शिता की चकाचौंध को पार कर जाता है। इसके पश्चात् दूसरा यह निम्न प्रकार का अनुभव है, जिसमें योगी पूर्णता का या लघुतर (कम) प्रभास्वर प्रकाश का भी अभिज्ञान नहीं करता, लेकिन एक स्पष्ट और पारदर्शी परा प्रत्यक्ष चित्त (मन) का नींद की अवस्था में स्वप्नोत्पत्ति के पूर्व अनुभव करता है। यह अनुभव सम्बन्धात्मक प्रभास्वर प्रकाश का है।

यदि कोई साधक दिन में अभ्यास करता है और उससे उसे स्थिर समाधि प्राप्त हो गई है, तो उसकी शक्तियाँ दिन-रात चलेंगी और उसी में नींद और स्वप्न की विभिन्न अवस्थाएँ पैदा होंगी। ऐसी स्थिति में साधक (योगी) केवल स्वप्न ही नहीं देखता और यदि देखता है तो वह उसे तुरन्त पहचानने की स्थिति में रहता है। लेकिन कुछ गुरुओं (वज्राचार्यों) का यह भी कहना है कि यह नींद का प्रभास्वर प्रकाश नहीं, बल्कि समाधि-अनुभव है। नींद की अवस्था में यह सत्य हो सकता है। यदि कोई साधक ऐसी साधना करे तो वह बहुत शीघ्र ही अपने प्रभास्वर प्रकाश को और लघुतर (कम) प्रभास्वर प्रकाश को पहचान कर अपने अनुभव में वृद्धि करेगा। यद्यपि प्रभास्वर (प्रकाश) योग को पहचानने की अनेक विधियां हैं, परन्तु ऊपर बताई विधियां इस उद्देश्य की प्राप्ति के लिये पूर्णतया पर्याप्त हैं। इसलिये साधक (योगी) को किसी एक तरीके का अनुगमन करना चाहिये, जिसे वह पूर्णतया सहायक समझता है।

## चार शून्यताओं की समीक्षा

चार प्रकार की शून्यता,[1] चार प्रकार के प्रभास्वर प्रकाश और चार प्रकार के आनन्द,[2] प्रभास्वर प्रकाश योगानुभव के हृदय हैं। जाग्रत् अवस्था की साधनाओं में, दिन में मध्य नाड़ी में प्राणवायु के एकत्रीकरण के रूप में इनका परिचय होता है और जो साधक ऐसा कर सकते हैं, वे चतुर्थ शून्यता या सहज प्रभास्वर प्रकाश पर ध्यानस्थ हो पाते हैं।

चार प्रकार की शून्यताओं के प्रत्यभिज्ञान की निम्नलिखित विधियाँ हैं—

1. रात्रि में प्रभास्वर प्रकाश योग की साधना के समय साधक (योगी) को पहले हृदयचक्र में स्थित कमलपत्रों के एक पत्र 'आ' पर ध्यान लगाना चाहिये। इस साधनाभ्यास के द्वारा प्राणवायु के पंचस्कन्ध मध्यनाड़ी में सम्मिलित होते हैं, जिसके परिणामस्वरूप धूँआ, चमत्कार (मृगमरीचिका) और प्रज्वलित प्रकाश (जुगनू-प्रकाश) आदि लक्षण उदित होंगे। जब वह सोता हुआ यह अनुभव करे तो उसे 'नु' पर ध्यान करना चाहिये। जहाँ पर अधिक प्राण इकट्ठे होंगे, वहाँ भेदबोधक (विभेदक) स्थूल विचार समाप्त होंगे और मौलिक शून्यता या प्रकाशोद्भव (प्रभास्वर प्रकाश का उद्गम) होगा तब साधक अनुभव करेगा कि वह बादल रहित आकाश में चमकते हुए चाँद को देख रहा है। जब साधक (योगी) और गहरी निद्रा में सो जाय तो उसे 'त' पर ध्यानस्थ होना चाहिये। इससे उसकी प्राणवायु वहाँ इकट्ठी होगी, जिससे सूक्ष्म विभेदक विचार समाप्त हो जायँगे।

2. दूसरी गहन परम शून्यता है। इससे प्रभास्वर प्रकाश की वृद्धि (संवर्धन) होगी तथा साधक ( योगी ) समझेगा कि वह बादल रहित आकाश में सूर्य की किरण को देख रहा है। जब वह और अधिक सो जाय, तो उसे 'र' पर ध्यानस्थ होना चाहिये जहाँ सभी प्राण इकट्ठे हों, वहाँ प्रायः सूक्ष्म विभेदक विचार समाप्त हो जायँगे।

---

1. शून्यचतुष्टयम्—शून्य-अतिशून्य-महाशून्य-सर्वशून्यमिति चतुःशून्यस्वरूपेणपत्रचतुष्टयम्। (दो० को० व्या०, पृ० 151)
2. चत्वार आनन्दाः—आनन्दः, परमानन्दः, विरमानन्दः, सहजानन्दश्चेति (हे० त०, 1.1.28)

3. तीसरी महाशून्यता है, इससे प्रभास्वर प्रकाश की पूर्णता का उद्गम होगा। तब साधक अनुभव करेगा कि बादल रहित आकाश में स्वच्छ प्रभास्वर प्रकाश का गहन अन्धकार के साथ आलिंगन हो रहा है। अन्त में जब साधक (योगी) पूर्णरूप से सो जायगा या अचेतन हो जायगा, तो वह 'हूँ' पर ध्यानस्थ होगा। उस समय उसके सारे प्राण वायु की सिद्धि होगी और उसके अधिकांश सूक्ष्म विभेदक विचार समाप्त हो जायँगे।

4 चतुर्थ पूर्णशून्यता है, जिसे सहज प्रभास्वर प्रकाश भी कहते हैं। इसके उदित होनेपर साधक अनुभव करेगा कि वह स्वच्छ आकाश में प्रातःकाल की तीनों मलिनताओं (सूर्य, चन्द्र और सांध्य प्रकाश) के स्वरूप से मुक्त हो गया। इस प्रकार ये चार शून्यताएँ प्रभास्वर प्रकाश के निद्रित क्षण हैं, जिन्हें साधक (योगी) को उनका प्रत्यभिज्ञान और अभ्यास करना चाहिये।

प्रारम्भ में साधक इन चार शून्यताओं को नहीं पहचान पायगा, लेकिन उपर्युक्त विधियों द्वारा लगातार अभ्यास करने से वह ऐसा कर लेगा।

जो साधक चार शून्यताओं को पकड़ने में निपुण (प्रवीण, कुशल) नहीं हैं, उन्हें इस योग का हल्की निद्रा के समय अभ्यास करना चाहिये, पर जो साधक निपुण हों, उन्हें गहरी नींद में अभ्यास करना चाहिये और वे जो पूर्णरूप से प्रभास्वर प्रकाश को पकड़ने में समर्थ नहीं हैं, उन्हें नियमित विधि से इस साधना का अभ्यास करना चाहिये। इसके विपरीत की उपलब्धि में साधक कठिनाई महसूस करेगा। उदाहरण के लिये सहज प्रभास्वर प्रकाश से तृतीय, द्वितीय और तब मौलिक प्रभास्वर (प्रकाश) को पकड़ना चाहिये। निरन्तर साधनाभ्यास को यह मौलिक विधि बहुत महत्त्वपूर्ण है।

यदि कोई साधक (योगी) समाधि के समय प्रभास्वर प्रकाश को प्राण के विक्षुब्ध होने के कारण बलपूर्वक उद्गमन होने (सामने आने) के लिये बाध्य करता है, तो उसे हृदयचक्र में 'हूँ' पर ध्यानस्थ होना चाहिये, जिससे उसकी समाधि में पुनः स्थिरता आ सके। यदि वह भी सहायक नहीं है, तो उसे लघुतर (कम) प्रभास्वर प्रकाश में ही ध्यान लगाना चाहिये। यदि उस पर भी उसे लघुतर प्रभास्वर प्रकाश से बलात् उठा दिया जाय, तो उसे मायिककाय या स्वप्नयोग का अभ्यास करना चाहिये। लेकिन इसे उचित ढंग से करने के लिये साधक को पहले अपने प्राण को मध्यनाड़ी में एकत्रित करना चाहिये तथा चारों शून्यताओं को दिन के साधनाभ्यास में खोल देना चाहिये। केवल तब जब वह उस अवस्था में पहुँच जाय कि वह पूर्णरूप से प्रभास्वर प्रकाश को रात में पकड़े रख सकता है। कम प्रगति प्राप्त साधक (योगी) प्रथम या द्वितीय प्रभास्वर प्रकाश को ही पहचान सकेंगे, पर तृतीय को और सहज प्रभास्वर प्रकाश को पहचानने में उन्हें बहुत कठिनाई का अनुभव हो सकता है।

शयनकक्ष में सोने के लिये जाने से पूर्व ही यदि साधक सचेत रहे और प्रभास्वर प्रकाश को पकड़ने की तीव्रतम इच्छा पैदा करे तथा 'हूँ' पर ध्यानस्थ हो हृदयचक्र में प्रदीप्त प्रभास्वर प्रकाश को सम्पूर्ण शरीर में अभिव्याप्त करते हुए उसे रोके रखे, तो वह लघुतर (कम) प्रभास्वर प्रकाश को देखने और समझने में समर्थ होगा।

बिना स्वप्न के हल्की निद्रा में साधक चित्त (मन) की प्रकृति को चमकते देखेगा तथा बिना किसी बाधा के आर-पार (पारदर्शी) शून्य की तरह रिक्त (खाली) देखेगा। उसको जागृति उतनी स्पष्ट होगी, जैसे वह (दिन में) जगा हो। यद्यपि वह अपने असन्तुलित विचारों से छुटकारा नहीं पा सकता और कुछ देर में उसके प्रदीप्त ज्ञान (प्रकाशक विचार) भी स्वप्न के साथ उदित होंगे। यदि ऐसा होने लगे तो उसे फिर भी 'हूँ' पर ध्यानस्थ होना चाहिये तथा प्रभास्वरता के ज्ञान (जागृति) को इस भाँति रखना चाहिये कि वह प्रभास्वर प्रकाश को नियन्त्रित कर सके। जो साधक गहरी नींद में प्रभास्वर प्रकाश को नहीं जान पाते, उन्हें हतोत्साह होने की जरूरत नहीं, बल्कि इनके स्थान पर उसे जानने के लिये दुबारा प्रयत्न करना चाहिये ऐसा करने पर धीरे-धीरे उस पर वह विजय (सफलता) पायगा। यदि प्राण के विक्षोभ (गड़बड़ी) से कोई स्वप्न पैदा हो तो उसे इस स्वप्न दर्शन को संरक्षक बुद्ध (इष्टदेव) की अपनी मण्डली के साथ संयुक्त कर देना चाहिये, तब एक बार फिर उसे समाप्त कर (भंग कर) महाशून्यता में विलीन कर देना चाहिये।

साधक को यह अवश्य जानना चाहिये कि कम प्रभास्वर प्रकाश (लघुतर प्रभास्वर प्रकाश) स्वप्न का सहज प्रभास्वर प्रकाश नहीं है, पर बाद वाली चतुर्थ शून्यता या सहज प्रभास्वर हर प्रकार के विभेदक या क्षुभित विचारों (चित्तों) से रहित है। जब कि पहला बनावटी अल्प प्रभास्वर प्रकाश है तथा विभेदक संक्षुभित विचारों से मिश्रित, अर्थात् मिला हुआ है, लेकिन यदि साधक कम प्रभास्वर योग का अभ्यास भी दृढता पूर्ण और शक्ति सम्पन्न होकर कर सका, तो सहज प्रभास्वर प्रकाश को प्राप्त करने में वह अवश्य सफल होगा। वर्तमान समय में तिब्बत में बहुत से ऐसे योगी हैं, जो इस अनुरूप प्रभास्वर प्रकाश को प्राप्त करने में समर्थ हैं। यद्यपि वे साधक, जो इसका ठीक से अभ्यास करते हैं, वे भी कम प्रभास्वर प्रकाश को पकड़ सकते हैं। इसलिये इनकी विभेदकता को जानना अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है।

## तीन मौलिक प्रभास्वरताओं के ऊपर टिप्पणियां

तन्त्र की शिक्षा के अनुसार प्रभास्वर प्रकाश के तीन वर्ग बनाये जा सकते हैं—

1. आश्रय प्रभास्वरता
2. मार्ग प्रभास्वरता
3. फल प्रभास्वरता

### 1. आश्रय प्रभास्वरता

यह वह सहज प्रभास्वरता है, जो हर समय साधक के बिना बोध या अबोध के रहती है। सुषुप्ति की प्रभास्वरता और मृत्यु की प्रभास्वरता इस प्रकार के वर्ग में आती है।

### 2. मार्ग प्रभास्वरता

यह शून्यता का साक्षात् अनुभव, चार प्रकार के प्रभास्वर या शून्यताएं हैं, जो मध्यनाड़ी में प्राण के पहुँचते ही खुल जाती हैं। यह प्रज्ञा अभेदात्मक (अभेदमूलक) अनुत्पन्न शून्यता का अनुभव है, जो ज्ञाता और ज्ञेय के द्वैत से परे है।

### 3. फल प्रभास्वरता

यह दोनों का एक में परम दीप्तिमय प्रभास्वर प्रकाश का अनुभव है, जो बुद्धत्व की पूर्णता का अवबोध है।

नींद की प्रभास्वरता को कई भागों में बाँटा जा सकता है— वह जो गहरी निद्रा (नींद) में बिना विषयबोध के पहचान में आती है, उसे सुषुप्ति की प्रभास्वरता कहते हैं और जो स्थूल और सूक्ष्म विषयों के साथ पहचान में आती है, ऐसी प्रभास्वरता को हल्की नींद की प्रभास्वरता (भावस्वरता) कहते हैं। जैसा कि पहले बतलाया गया है स्वप्नयोग में साधक को देखना चाहिये कि वह अन्तराभव को समझने में पूर्ण विश्वस्त और प्रभुत्व सम्पन्न है या नहीं ? वह अपने से स्वयं पूछे कि वर्तमान अनुभव पर क्या मैं मृत्यु की प्रभास्वरता पर आधिपत्य कर सकता हूँ ? जब उसे यह समझ में आ जाय, तब वह नींद की चारों शून्यताओं पर प्रभुत्व प्राप्त कर सकता है, साधक मृत्यु के समय चारों शून्यताओं को पहचानने में भी सुनिश्चित हो सकता है और उसके लिये मृत्यु इस मार्ग की बहुत ही सहयोगी सिद्ध हो सकती है।

इस प्रकार प्रभास्वर योग की साधना में सांसारिक चञ्चलता और भेद्य-भेदकता को शुद्ध कर सहज प्रभास्वर प्रकाश की दीप्त प्रज्ञा के आधार पर स्वतः प्रज्ञा का अनुभव होता है। साधक अपने अशुद्ध सांस्कारिक विचारों को समाप्त कर सकता है, सूर्य और मातृप्रकाश को एक दीप्ति प्रभास्वर प्रकाश में मिला सकता है और सभी पूर्ण एवं स्वतः उत्पन्न प्रभास्वर प्रकाशों को एक में सम्मिलित करा सकता है। इस प्रकार साधक पूर्ण धर्मकाय[1] और रूपकाय[2] का अधिगम करेगा और संसार की समाप्ति के पहले बिना किसी प्रयत्न के मानवमात्र के असंख्य रूपों को उत्पन्न करने में सहायता करेगा।

●

---

1. धर्मकायः—हृच्चक्रं धर्मकायः, हूंकारादिरूपस्कन्धधातूपसंहारकत्वात्।
(व० ति० टी०, पृ० 78)
प्राङ्निर्णीतः परमसुखस्वभावो हेतुप्रत्ययनिरपेक्षो यः स धर्मकाय इत्युच्यते।
(व० ति० टी०, पृ० 85)

2. रूपकाय—शरीर का आकार या आकारित शरीर, जो दोनों प्रकार के दिव्य कायों (संभोग काय और निर्माण काय) की ओर संकेत करता है।
रूपकायादयो भावास्तत्त्वरूपं यथा न ते।
तद्वारणं कृतं पूर्वं रूपत्वं च ततः स्थितम्॥ (ज्ञानसिद्धि 12:2)

# महामुद्रा दर्शन :: परम्परागत साधनाविधि–२

—डा० टशी सम्फेल—

[ 'धीः' के नवें अंक में महामुद्रा नाम की निरुक्ति, उसके पर्याय भेद और सूत्र तथा तन्त्र ग्रन्थों में प्रतिपादित महामुद्रा के स्वरूप आदि पर संक्षेप में प्रकाश डाला गया था। उसी क्रम में यहाँ महामुद्रा की परम्परा और उसकी विभिन्न साधनाविधियों पर संक्षेप में विचार किया जा रहा है। ]

## महामुद्रा की परम्परा

महामुद्रा का दर्शन क्या है, इसकी चर्चा पहले की जा चुकी है। अब यहाँ उसकी परम्परा की संक्षेप में चर्चा करने जा रहे हैं। इस परम्परा को हम तीन भागों में विभक्त कर सकते हैं। जैसे—

प्रथम—सूत्रसम्मत महामुद्रा की परम्परा।

द्वितीय—तन्त्रनयसम्मत महामुद्रा की परम्परा।

तृतीय—सूत्र और तन्त्र का युगल स्वरूप एवं सहज साधना के साधकों द्वारा स्थापित महामुद्रा की परम्परा।

### प्रथम परम्परा

इन तीनों आम्नायों का अपना पृथक्-पृथक् एवं स्वतन्त्र मत भी है। जैसे कि सूत्र आम्नाय के अनुसार यह माना जाता है कि बुद्ध ने बोधि प्राप्ति के 12 वर्ष पश्चात् गृध्रकूट पर्वत में पारमितायान का उपदेश दिया। उसी उपदेश पर प्रमुख रूप से आधारित महामुद्रा नय को सूत्रानुसार महामुद्रा देशना की परम्परा कहते हैं, अर्थात् बुद्ध द्वारा पहले और दूसरे धर्मचक्र प्रवर्तन में उपदिष्ट शून्यता ही यहाँ महामुद्रा है और यही प्रथम परम्परा है। इस परम्परा के अनुसार महामुद्रा का स्वरूप वही है, जो प्रज्ञापारमिता सूत्रों में दिखता है।

### द्वितीय परम्परा

बुद्ध के द्वारा तन्त्र की देशना के सम्बन्ध में विद्वानों में अनेकानेक मतभेद हैं। कुछ विद्वान् सेकोद्देश टीका के इस वचन को—

गृध्रकूटे यथाशास्त्रं प्रज्ञापारमितानये[1] ।
तथा मन्त्रनये प्रोक्ता श्रीधान्ये धर्मदेशना ॥

उद्धृत करते हुए द्वितीय और तृतीय धर्मचक्र प्रवर्तन का एक ही काल मानते हैं। लेकिन जब तन्त्रों की देशना से सम्बद्ध निदानों को देखते हैं, तो हम बुद्ध को पृथक्-पृथक् विनेय जनों के लिये पृथक्-पृथक् देशना करते हुए पाते हैं। जैसे नामसंगीति की टिप्पणी अमृतकणिका में तन्त्रयान की देशना एवं स्थान के सम्बन्ध में लिखा है—

"इह खलु श्रीधान्यकटके महाचैत्यस्थाने नानातन्त्रश्रवणार्थिभिरध्येषितः श्रीशाक्यसिंहो नाम बुद्धो भगवान् चैत्रपूर्णिमायां श्रीधर्मधातुवागीश्वरमण्डलं तदुपरि श्रीमान् नक्षत्रमण्डलमादिबुद्धं विस्फार्य तस्मिन्नेव दिने बुद्धाभिषेकं दत्त्वा देवादिभ्यः सर्वमन्त्रनीतिबृहल्लघुतन्त्रभेदेन देशितवान्"[2] ।

अर्थात् धान्यकटक में नाना तन्त्रों के श्रवणार्थियों द्वारा अध्येषणा करने पर शाक्यसिंह (बुद्ध) ने चैत्र पूर्णिमा के दिन धर्मधातु वागीश्वर मण्डल के ऊपर नक्षत्र मण्डल में आदिबुद्ध को प्रस्फुटित कर उसी दिन अभिषेक प्रदान कर देवताओं को बृहत् एवं लघुतन्त्र के भेद से देशना की। उसी प्रकार नड़पाद ने सेकोद्देशटीका में कहा है—

"क्व कस्मिन् मण्डले कुत्र स्थितः ? कया परिषदा परिवृतो भगवानाह श्रीधान्ये नियतमन्त्रनयदेशनास्थाने महासुखवासे वज्रधातुमहामण्डले वज्रसिंहासने स्थितः"[3] ।

इसी प्रकार क्रिया, चर्या, अनुत्तर और अनुत्तर योगतन्त्रों के निदानों को देखने से भी ज्ञात होता है कि तन्त्र की देशना विभिन्न स्थानों में हुई है। तिब्बत के महान् इतिहासकार तारनाथ ने भी लिखा है—"सूत्र (और) तन्त्र के देश, काल और शास्ता का भेद नहीं है। मनुष्य लोक में महायान सूत्रों के साथ प्रायः तन्त्रों की भी उत्पत्ति हुई। अधिकतर अनुत्तर तन्त्र तो सिद्धाचार्यों द्वारा क्रमशः लाये गये। उदाहरण के लिये श्री सरह (769-809) के द्वारा बुद्धकपाल, लूईपा (769-809) के द्वारा योगिनीसंचर्या आदि, कम्बलपा और सरोरुहवज्र द्वारा हेवज्र, कृष्णचारिन् द्वारा सम्पुटतिलक, ललितवज्र द्वारा कृष्णयमारि, गम्भीरवज्र द्वारा वज्रामृत, कुक्कुरिपा(द) द्वारा महामाया और पिंटोपा द्वारा कालचक्र लाया गया आदि-आदि[4] ।

## तृतीय परम्परा

द्वग्सपो टशी नामग्याल ने महामुद्रा चन्द्ररश्मि नामक ग्रन्थ में लिखा है—सम्यक् सम्बुद्ध ने तीन प्रकार के गोत्र (से युक्त त्रिविध विनेय लोगों) के अध्याशय के अनुसार तीन बार धर्मचक्र प्रवर्तन किया। तत्पश्चात् परिनिर्वाण के पूर्व सभी धर्मों के रहस्यगत गूढार्थ की देशना का उपयुक्त

1. सेकोद्देशटीका, पृ० 3, गा० ओ० सी०, बड़ौदा।
2. अमृतकणिका, नामसंगीतिटिप्पणी, देखे—के० उ० ति० शि० संस्थान, सारनाथ से प्रकाशित 'धीः' अंक 3, पृ० 114
3. सेकोद्देशटीका, पृ० 3, गा० ओ० सी०, बड़ौदा।
4. लामा तारनाथकृत "भारत में बौद्ध धर्म का इतिहास", सन् 1971 में काशीप्रसाद जायसवाल रिसर्च इंस्टिट्यूट से प्रकाशित, पृ० 145-46.

अवसर देखकर दक्षिण में बेताहपुर[1] में प्रकट होकर वहीं मञ्जुश्री और अवलोकितेश्वर द्वारा अनुरोध करने पर उनको महामुद्रा का उपदेश दिया तथा भविष्य में इस गूढार्थ को प्रकाशित करने वाले सरह और नागार्जुन आदि आयेंगे, ऐसी भविष्यवाणी भी की थी।

उसके कुछ समय बाद मञ्जुश्री ने देवपुत्र रत्नमति के और अवलोकितेश्वर ने सुखनाथ के रूप में प्रकट होकर सरह को अनुगृहीत किया। इस प्रकार सरह, नागार्जुन, शबरीपाद, मैत्रीपाद, मरपा, मिलारस्पा और द्गसपो रिन्पोछे आदि इस परम्परा के प्रमुख आचार्य रहे हैं[2]।

## साधना पद्धति

कहा जा चुका है कि महामुद्रा की साधनाविधियाँ तीन प्रकार की होती हैं—

1. सूत्रनय के अनुसार महामुद्रा की साधनाविधि।
2. तन्त्रानुसार महामुद्रा की साधनाविधि।
3. सूत्र और तन्त्र के युगल स्वरूप एवं सहज साधकों द्वारा स्थापित महामुद्रा की साधना-विधि।

1. सभी धर्मों की प्रकृति महामुद्रा है, ऐसा समाधिराज सूत्र[3] में उल्लिखित है। तदनुसार शून्यता ही महामुद्रा है। रत्नदारिकापरिपृच्छा सूत्र में भी "सभी धर्म गगन समलक्षण हैं" कहकर वस्तुओं की निःस्वभावता को ही महामुद्रा कहा गया है। मैत्रेय-अवतार सूत्र में भी कहा गया है—"कुलपुत्र! सभी धर्म शून्यता से मुद्रित हैं"[4]। अतः सूत्रालङ्कार, अभिधर्मसमुच्चय आदि अनेक ग्रन्थों में उपदिष्ट शमथ और विपश्यना की साधना के सभी धर्मों को चतुष्कोटिविनिर्मुक्त निष्प्रपञ्च प्रतिपादित कर या उसका बोध कर विषयीसमता में स्थिरीकरण ही महामुद्रा का साक्षात्कार करने की विधि है। इसी को महामुद्रा का दर्शन और साधना-विधि कहते हैं।

2. अचिन्त्याद्वयक्रमोपदेश में कहा है—

दर्पणालोकबिम्बेषु यथा सर्वं प्रदृश्यते।
तथैवाद्वयज्ञानेऽस्मिन् बुद्धबोधिरचिन्तिता॥ 82॥

त्रैधातुकेषु सर्वेषु उत्पत्तिस्थितिहेतुभिः।
तत्सर्वमद्वयज्ञान उद्भूता सर्वजन्तवः॥ 83॥

सागराः पर्वता वृक्षास्तृणगुल्मलताश्च ये।
विनिःसृताऽद्वयज्ञानाद् भ्रान्तिरत्र न विद्यते॥ 84॥

---

1. वर्तमान गुण्टूर जिले के (आन्ध्र) अन्तर्गत आता है।
2. महामुद्रा चन्द्ररश्मि तिब्बती संस्करण, पृ० 53 क
3. स्दे० बकऽ० मदो-स्दे (द D59 क)।
4. आर्य मैत्रीय प्रस्थान नाम महायानसूत्र (स्दे० बकऽ० सं० 198, मदो० च० पृ० 280)

इसी प्रकार सरहपाद ने भी कहा है—चित्तरत्न के अतिरिक्त न सत्त्व है और न बुद्ध, आदि-आदि। अर्थात् सभी धर्म प्रकृति चित्त के विस्तार मात्र हैं। साधना में पिण्ड और भेदन (उत्पत्ति एवं प्रत्याहार) भेद के क्रम के अनुसार पहले स्वदेह की इष्टदेव के रूप में भावना कर फिर विलय द्वारा, अर्थात् उत्पत्ति और निष्पन्नक्रम की भावना पर जोर दिया जाता है। इसके लिये अभिषेक आदि की अनिवार्यता होती है। अभिषेक के अभाव में न सिद्धि लब्ध हो सकती है और न साधना का कोई विशेष फल। इस प्रकार सर्वप्रथम तन्त्र में प्रवेश के लिये कलश आदि चार अभिषेक प्राप्त करना आवश्यक होता है। उसके बाद उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम की भावना करनी पड़ती है।

**उत्पत्तिक्रम**

मातृतन्त्र, पितृतन्त्र और अद्वयतन्त्र का भेद निष्पन्नक्रम की भावना विधि को लेकर हुआ है। तीनों में उत्पत्तिक्रम की भावना प्रायः समान है।

फिर भी साधक उत्पत्तिक्रम की भावना अपनी योग्यता एवं बुद्धि के अनुसार जरायुज, उपपादुक, अण्डज आदि के जन्म के अनुरूप चार योगों (योग, अनुयोग आदि) की किसी भी विधि से कर सकता है। साधक चाहे मातृ-पितृ आदि किसी भी तन्त्र का साधक हो, वह अपनी इच्छा के अनुसार उत्पत्तिक्रम की भावना करता है।

**निष्पन्नक्रम**

इसकी भावना के अनेक भेद हैं, जैसे पितृ-तन्त्र के अनुसार पंचक्रम द्वारा साधना करते हैं। पंचक्रम निम्नलिखित हैं :—

1. कायविवेक<br>वाग्विवेक } वज्रजाप[1] में सम्मिलित होते हैं।
2. चित्तविवेक
3. मायाकाय
4. प्रभास्वर
5. युगनद्ध की भावना।

मातृतन्त्र के अनुसार निष्पन्नक्रम के साधक को कर्ममुद्रा, समयमुद्रा, ज्ञानमुद्रा और महामुद्रा इन चार मुद्राओं के अनुसार भावना करनी होती है। अद्वयतन्त्र के अनुसार षडङ्ग योग की साधना की जाती है,[2] जैसे कि सेकोद्देश में कहा है—

---

1. श्वास-प्रश्वास और कुम्भक के साथ मन्त्र का तादात्म्य कर मन्त्रावृत्ति करना वज्रजाप कहलाता है।
2. कुन्ख्येन पद्मा करपो का वचन संग्रह, दार्जेलिङ्ग संस्करण भाग 22 ज (ङ) 342.

प्रत्याहारस्तथा ध्यानं प्राणायामोऽथ धारणा।
अनुस्मृतिः समाधिश्च षडङ्गो योग उच्यते[1] ॥

षडङ्ग योग के छः अङ्ग ये हैं—

1. प्रत्याहार
2. ध्यान
3. प्राणायाम
4. धारणा
5. अनुस्मृति
6. समाधि।

ये ही साधना के छः अंग हैं। यद्यपि यही संख्या एवं नाम पितृतन्त्र गुह्यसमाज आदि में भी आये हैं, लेकिन इनमें नाम समान होने पर भी अर्थ में अन्तर है। उपर्युक्त षडङ्ग योग, अद्वय-तन्त्र कालचक्र के अनुसार भाव्य षड्योग की ही साधना है और यह उसका मुख्य केन्द्रबिन्दु है। यहाँ इस साधना विधि पर चर्चा नहीं करनी है। यहाँ सामान्य तन्त्र की रूपरेखा तथा किस साधना विधि द्वारा महामुद्रा का साक्षात्कार किया जाता है, इसे कहा जायगा।

वज्रयानी साधकों की मान्यता है कि चित्त और प्राणवायु का विशेष सम्बन्ध है। अतः चित्त पर काबू पाने के लिये प्राणवायु पर नियन्त्रण करना आवश्यक होता है, जिसके लिये प्राणा-याम, वज्रजाप, चण्डाली आदि के आधार पर साधना की जाती है। इसलिये वज्रयानियों का कहना है कि प्रधानतया चित्तराज जागरित अवस्था में नाभि क्षेत्र में, स्वप्न में कण्ठचक्र में, निद्रा में हृदयकमल में, समापत्ति में उष्णीषचक्र में रहता है। अतः उसके साक्षात्कार के लिये चण्डाली, मायाकाय, प्रभास्वर आदि की भावना की जाती है। इसके लिये नाड़ी, वायु, बिन्दु आदि की भावना करनी पड़ती है। उसके अभाव में निष्पन्नक्रम की साधना सम्भव नहीं हो सकती। वज्रयान के अनुसार 'तन्त्र' शब्द के दो अर्थ लिये जाते हैं—नेयार्थ एवं नीतार्थ। तदनुसार इसका अभिधेयार्थ बोधिचित्त, महामुद्रा, सूक्ष्म प्राणवायु, सूक्ष्मचित्त, महासम्पन्नचित्त आदि है। ये सब पर्यायवाची शब्द हैं तथा ये ही साधना के तत्त्व हैं। इनका साक्षात्कार करना होता है। सामान्यतः साधना में वस्तु, मार्ग (हेतुगत उपाय) और फल तीन[2] प्रकार होते हैं, उसी प्रकार महामुद्रा के भी तीन भेद हैं। वस्तु मुद्रा के सम्बन्ध में दग्सपो टशी नामग्याल ने कहा है—"सामान्यतया सभी

---

1. श्री नडपाद ( नारोपा ) विरचित सेकोद्देशटीका, गायकवाड ओरियण्टल सिरीज, बड़ौदा से सन् 1941 में प्रकाशित, पृ० 30.

2. प्रबन्धं तन्त्रमाख्यातं तत् प्रबन्धं त्रिधा भवेत्।
आधारः प्रकृतिश्चैव असंहार्यप्रभेदतः ॥
प्रकृतिश्चाकृतेर्हेतुरसंहार्यं फलं तथा।
आधारस्तदुपायश्च त्रिभिस्तन्त्रार्थसंग्रहः ॥ (गुह्यसमाज, 18.33-34)

धर्मों की धर्मता आदितः निष्प्रपञ्च, प्रकृतितः प्रभास्वर शून्यता और भव एवं निर्वाण की अधिपति होती है और विषय-विषयीभाव विवर्जित प्राकृतिक चित्त (चित्त की धर्मता) है, वही आश्रय या वस्तु महामुद्रा है"।

भव-निर्वाण की आदितः अनुत्पन्न, अनिरुद्ध एवं अस्थानता, अनादि प्रभास्वरता को श्रुत, चिन्ता एवं भावनामय मार्ग द्वारा अधिगत करना या उसकी अधिगति का मार्ग महामुद्रा कहा जाता है।

इस प्रकार वस्तु (विषय वस्तु) महामुद्रा की मार्ग द्वारा भावना करने से आविर्भूत गगन-सदृश विशुद्ध अद्वैत ज्ञान की प्राप्ति होती है। उसी को फलमुद्रा कहा जाता है[1]। इस प्रकार तन्त्रनय का फल महामुद्रा का साक्षात्कार उपर्युक्त उत्पत्ति एवं निष्पन्न क्रमद्वय की साधना से ही सम्भव होता है, अन्यथा नहीं। जैसा कि तिब्बत के महान् साधक जें रङ्जुङ् दोर्जे कहते हैं—"जैसे काष्ठ में अग्नि सर्वदा विद्यमान रहती है। लेकिन उसे (काष्ठ को) काट कर या (उसे) फड़वाकर अग्नि उपलब्ध नहीं कर सकते, अग्नि उत्पन्न करने की साधना मात्र हाथ से दोनों काष्ठों की रगड़कर ही होती है, उसी प्रकार हमारे चित्त में स्वभावतः स्थित प्रज्ञोपाय के अद्वयज्ञान की, अर्थात् शून्यता एवं प्रभास्वरता का ज्ञान भी रसना और ललना नाड़ी में बहने वाली विकल्पयुक्त कर्मवायु को मध्यमा यानी अवधूती में प्रवेश कराने से ही आविर्भूत होता है। शुष्क तार्किक उपायों द्वारा इस ज्ञान को प्राप्त करना सम्भव नहीं है। उसी प्रकार पण्डित बलदेव उपाध्याय लिखते हैं—"इड़ा और पिंगला नाड़ी अथवा प्राण और अपान वायु का समीकरण ही 'एवं' है। इन दोनों की वैषम्य अवस्था में जगत् की उत्पत्ति होती है। इनकी समता प्रलय का सूचक एवं अद्वैत की अवस्था है। जगत् में दो विरुद्ध शक्तियाँ हैं, जो एक दूसरे का उपमर्दन कर प्रभुतालाभ करने के लिये सदा प्रयत्नशील रहती हैं[2]।

अतः दोनों नाड़ियों के मेल के अभाव में जगत् का प्रवाह निरुद्ध नहीं हो पाता। इसके अवरोध के लिये तर्क-वितर्क चिन्तन आदि पर्याप्त नहीं हैं। जैसे चन्दन को भले ही हम काट-काट कर इतना सूक्ष्म कर डालें, जहाँ वह इन्द्रियों से अगोचर हो जाये, फिर भी उससे अग्नि प्रकट नहीं की जा सकती, मात्र चन्दनकाष्ठ को एक दूसरे से रगड़ कर ही अग्नि उत्पन्न की जाती है। उसी प्रकार पारमितायान में कथित मार्ग का जितना भी चिन्तन-मनन करें तथा सम्भारद्वय का जितना भी संचय करें, अन्ततोगत्वा द्वैत की धारणा का नाश करना है तो तन्त्र का अनुगमन कर इड़ा और पिङ्गला की रगड़ से मध्य अवधूती में सूक्ष्म प्राण-वायु का प्रवेश कराना ही होगा। अतः जिसने उपर्युक्त साधना द्वारा तत्त्वज्ञान का साक्षात्कार एवं अधिगम कर लिया हो, ऐसे गुरु के चरणों में रहकर चण्डाली आदि के आधार पर किये जाने वाले अभ्यास से ही साक्षात्कार करना चाहिये। इसी तथ्य को लक्ष्यकर हेवज्रतन्त्र में कहा गया है—"काय में महाज्ञान स्थित है"[3] इत्यादि।

---

1. महामुद्रा चन्द्ररश्मि, तिब्बती संस्करण, पृ० 43ख।
2. बौद्ध दर्शन मीमांसा, पृ० 325, तृतीय संस्करण 1978.
3. "लुस्-ल-येशेस्-छेन्पो-ग्नस्।" भूटान के खन्पो गेदुन रिन्छेन द्वारा रचित हेवज्रटीका, पृ० 25 ख में उद्धृत।

## सूत्र एवं तन्त्र का युगल मार्ग

महामुद्रा की साधना विधि में सरहपाद एवं शबरिपाद आदि सिद्धों ने एक स्वतन्त्र मार्ग का भी प्रतिपादन किया है, जिसे आधुनिक विद्वान् राहुल आदि चिन्तक सहजयान की संज्ञा देते हैं। जिसमें सूत्रों में वर्णित षट्पारमिता, चार संग्रह वस्तुएं, शील आदि मार्गों के अन्तिम लक्ष्य को प्राप्त करने के लिये अनिवार्य स्वीकार नहीं किया और इन साधनाओं पर जोर नहीं दिया गया है। सूत्रों में प्रतिपादित एकानेकवियुक्तत्व, प्रतीत्यसमुत्पाद आदि युक्तियों के आधार पर माध्यमिकों की शास्त्रार्थ विधि एवं तत्त्व प्रतिपादन विधि को भी, जो मूल माध्यमिककारिका आदि की गतागत परीक्षा, तथागत परीक्षा, स्कन्ध परीक्षा आदि में वर्णित है, एक-एक करके विशेष विचार न कर प्रधानतः यहाँ विषय की स्थापना में विज्ञानवादियों की तरह या तन्त्र की तरह विश्व को चित्त का विस्तार एवं वासना का प्रतिबिम्ब मात्र स्वीकार किया गया है तथा सभी धर्मों को चित्त का प्रतीतिमात्र माना गया है—

त्रैधातुकेषु सर्वेषु उत्पत्तिस्थितिहेतुभिः।
तत्सर्वमद्वयज्ञान उद्भूताः सर्वजन्तवः ॥[1]

पुनः जैसे विज्ञानवादियों ने द्वतशून्यता की पारमार्थिक सत्ता स्वीकार की है, वैसा न मानकर उसकी व्याख्या पुनः प्रतीत्यसमुत्पन्न के रूप में कर निष्प्रपंच सिद्ध किया है। अतः यह मत विज्ञानवादी चिन्तन से भी आगे निकल जाता है तथा बाह्यार्थ को चित्त प्रतीति रूप मानकर चित्त को पुनः निष्प्रपञ्च प्रतिपादित करता है। परमार्थ में ये सहजयानी पूर्ण रूप से माध्यमिकों का अनुकरण करते हैं।

तन्त्रनय में आकर तत्त्व का साक्षात्कार करने वाले साधक के लिये पुनः अभिषेक आदि प्राप्त करने की बात कही गई है। उत्पत्तिक्रम आदि में कल्पना द्वारा स्फुरण और संहार की गई साधनाविधियों को भी बताया गया है, जो निष्प्रपञ्च ज्ञान की प्राप्ति एवं उसमें स्थित होने में बाधक होती है। अतः इन भारतीय सिद्धों ने, जिनमें सरहपाद आदि प्रमुख हैं, तन्त्रनय तथा सूत्रनय का अध्ययन छोड़कर सहज तत्त्व में स्थित होने के लिये कहा है। जैसे गुह्यसिद्धि में कहा गया है—

विहाय मानुषीं मुद्रां सर्वविक्षेपसंभवाम्।
महामुद्रां निषेवेत स्वदेहोपायसंयुताम् ॥[2]
स्वसंवेद्या हि सा विद्या महामुद्रा परा शुभा।
निजदेहाश्रयस्थापि स्वल्पप्रज्ञैर्न दृश्यते ॥[3]

सिद्ध मैत्रीपाद भी कहते हैं—"जो तत्त्व को जानना चाहे, उसे समझना चाहिये कि वह (तत्त्व) न तो साकार है और न ही निराकार। गुरु के [4]उपदेशों से अलंकृत माध्यमिक दर्शन भी

1. अचिन्त्याद्वयक्रमोपदेश, श्लोक सं० 83.
2. गुह्यसिद्धि 3.35.
3. गुह्यसिद्धि 3.36.
4. आचार्य चोङ्खापाकृत "जब-लम नारोइ छोस-टुग गी स्गो-नस-ऽखीद-पाई-रिम्पा-यीद-छेस-गृसुम-ल्दन" नामक गन्थ के पृ० 13 पर गुरु के वचन का तात्पर्य चन्द्रकीर्ति के माध्यमिक उपदेशों से लिया गया है।

बहुत ज्यादा उत्तम नहीं कहलायेगा।[1]" तिलोपा भी कहते हैं—"मन्त्र की आवृत्ति, पारमिता, विनय, सूत्र आदि विभिन्न प्रकार के मत मतान्तर एवं सिद्धान्तों के ज्ञान द्वारा महामुद्रा का साक्षात्कार करना कठिन है, अतः इसके लिये सहज में स्थित होना चाहिये"[2]। सहज में स्थित होने के लिये किसी भी प्रकार की बाह्य एवं आभ्यन्तर क्रिया-प्रक्रियाओं की आवश्यकता नहीं होती। सरह कहते हैं—"मण्डल, होम, मन्त्र, मुद्रा, प्रतिष्ठा आदि से, तन्त्र और शास्त्रों के अध्ययन से सिद्धि नहीं होगी। मात्र वज्रज्ञान (ज्ञानविशेष) के स्वभाव में स्थित होने से ही इसका साक्षात्कार होगा"[3]। आगे सरह कहते हैं—"तन्त्र, मन्त्र, चिन्तन, मनन आदि ये सब चित्त को भ्रमित करते हैं, इससे तथ्य का बोध कहाँ होगा"[4]। इसीलिये तो आगे वे और भी कहते हैं—"इसके लिये न दीप की आवश्यकता है और न बलि की, न किसी प्रकार के कृत्यों तथा रक्षा आदि उपायों की आवश्यकता है। केवल वर्तमान में स्थित होना है, अर्थात् भूत और भविष्य से रहित वर्तमान एवं प्रभास्वर में स्थित होना ही महामुद्रा में स्थित होना है[5]।

---

1. दे-ब्जीन्-ऒद-नी-शेस्-ऽदोद्-न ।
नंम्-ब्चस्-म-यिन्-नंम्-मेद्-मीन् ।
ब्ल-माई-ङग्-गीस्-म-ब्र्ग्यान्-पाई ।
द्वु-माऽङ्-ऽब्रिङ्पो-चम्-ऒद्-दो ।

(तो० सं० 2236, तत्त्वदशकनामतन्त्र, वी० पत्र सं० 113.1 क।

2. रङग्स-सु-स्म्र-दङ्-फरोल-फ्यीनपा दङ् ।
ऽदुल-वाई-स्दे-स्नोद्-लसोग्स छोस-नंम्स् क्यीस ।
रङ्-रङ्-गजुङ्-दङ्-ग्रुब-पाई-म्थऽ यीस-वयङ् ।
ओद्-ग्सल्-फ्यग्-र्ग्या-छेन्पो तोंग्स मी-ऽग्युर ।

स्दे०ब्स्तान्० र्ग्यूद् जी, पृ० 243 ख।

3. मण्डल औ होम हजार एक।
मंत्र और मुद्रा प्रतिष्ठा आदि के बिना।।
कारण औ सर्व शास्त्र (जिसें) सिद्ध करने में असमर्थ।
इस वज्रज्ञान स्वभाव में स्थिर सुन्दर।।

(दोहाकोषगीति (मूल) 30-31)

4. मन्त ण तन्त ण धेअ ण धारण।
सव्ववि रे बढ विब्भम कारण।।

(दोहाकोषगीति (मूल) श्लोक सं० 24)

5. किन्तह दीवें किन्तह णे विजज्जे।
किन्तह किज्जइ मन्तह सेज्जे।।

(दोहाकोषगीति (मूल) श्लो० सं० 14)

इसके लिये किसी प्रकार के अभिषेक, ध्यान भावना, साधना आदि की आवश्यकता नहीं है। विकल्प से विकल्प[1] बढ़ता है, निरोध नहीं होता। यही सूत्र और तन्त्र का युगल एवं गूढ़ रहस्य प्रतीत होता है। सूत्र से तत्त्वदर्शन (शून्यता) और तन्त्र से 'एवं' अर्थात् महासुख स्वरूप प्रज्ञोपायमय प्रकृतिचित्त (प्रभास्वर) को लेकर अद्वय का बोध करना ही सहज साधना के साधकों का मार्ग है, जो तृतीय साधना-विधि कहलाती है।



---

1. स्नानार्चनोपवासैश्च मुद्राबन्धक्रमैस्तथा ।
प्रतिमादिविधानैश्च चैत्यकर्मप्रविस्तरैः ॥
एवं विकल्पलक्षैस्तु या प्रोक्ता भूतवादिनाम्(ना) ।
सिद्धिस्तयाऽपि सिध्यन्ति किन्तु नैवात्र साधकाः ॥
(गुह्यसिद्धि, 1.56-57)

## རྩོམ་གྱི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས།

### དཔལ་བྱང་ཆུབ་ཆེན་པོའི་ཕྱག་འཚལ་བརྒྱད་པ། ༡–༣

བྱང་ཆུབ་ཆེན་པོའི་ཕྱག་འཚལ་བརྒྱད་པ་དང་། དང་པོའི་སངས་རྒྱས···· བསྟོད་པ་འདི་གཉིས་ཤྲཱི་ཛགདྡ་ཐ་ཨུཔཱདྷྱཱཡ་ (དཔལ་འཛིག་རྟེན་མགོན་པོ) མཆོག་གི་སྐུ་སྐྱེར་དཔེ་མཛོད་ནས་རྙེད་པའི་དཔར་དུ་མ་ཐོན་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་ནས་ལེན་པ···· ཞིག་ཡིན། འདི་གཉིས་ལྡེབ་ཨང་ ༧, ༡༠ དང་བསྟོད་པ་ཨང་ ༢༢, ༢༨ ཡིན།

### ཆེས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། ༣–༡༤

དུས་དེབ་འདིའི་ནང་གཤམ་གསལ་དཔེ་དེབ་ཁག་བདུན་གྱི་ངོ་སྤྲོད་བྱས······ ཡོད།

| གཞུང་། | མཛད་པ་པོ། |
|---|---|
| ༡ སྔགས་ཀུན་ལས་བཏུས་པ། | |
| ༢ སྟོན་རབས་གཟུངས་བསྡུས་ཐེག་ཆེན་མདོ་སྡེའི་རྒྱལ་པོ། | |
| ༣ དྲི་ཚོམ་གྱི་ལེའུ། | འཕགས་པ་ཀླུ། |
| ༤ ཡོད་ལ་མི་བྱེད་པའི་རིམ་པ། | |
| ༥ མཁའ་འགྲོ་རྒྱ་མཚོ། | བཀའ། |
| ༦ ནང་སྙིང་བརྒྱ་པ། | |
| ༧ བདག་བྱིན་གྱིས་བརླབ་པའི་རབ་དབྱེ། | འཕགས་པ་ཀླུ། |

འདི་དག་གི་ནང་དགོས་མཁོ་དང་གལ་གནད་ལ་དམིགས་ཏེ་ཀློག་པ་པོ······
རྣམས་ཀྱི་གཟིགས་བདེའི་ཆེད་ཡིད་ལ་མི་བྱེད་པའི་རིམ་པ་ནས་གང་ཐོབ་དང་བདག་བྱིན······
གྱིས་བརླབ་པའི་རིམ་པའི་རབ་དབྱེ་ཆ་ཚང་བཀོད་ཡོད།

ནང་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཁག་ཕྱོགས་བསྡུས། ༣༤–༣༧

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་ནྲྀ༔ དུས་རབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་གཞུང་དང་གཞུང······
གི་མཛད་པ་པོའི་མཚན་གྱིས་དྲངས་པའི་ལུང་དཀོན་པ་རྣམས་བཀོད་ཡོད། སྐབས···
འདིར་དབུ་མའི་བསྟན་བཅོས་ཀྱི་འགྲེལ་པ་ཚིག་གསལ་དང་། བྱང་ཆུབ་སེམས་དཔའི·····
སྤྱོད་པ་ལ་འཇུག་པའི་དཀའ་འགྲེལ། མཁའ་འགྲོ་མ་དྲ་བ་སྡོམ་པའི་སྙིང་པོ་བཅས་སུ···
འཁོད་པའི་རྒྱུད་དང་གཟུངས་ཀྱི་ལུང་རྣམས་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད།

ནང་པའི་མཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ། ༣༣–༤༠

དུས་རབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་གསུང་རབ་མང་པོ་ཞིག·· ···
ནས་མཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དོན་རྣམས་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད། སྐབས་འདིར་སློབ་
དཔོན་ཉི་མ་དཔལ་གྱིས་མཛད་པའི་འཇམ་དཔལ་མཚན་བརྗོད་ཀྱི་མཆན་བདུད་རྩིའི་ཐིགས་པ··
ཞེས་པ་དང་མཁའ་འགྲོ་མ་དྲྭ་བའི་སྡོམ་གྱི་སྙིང་པོ་བཅས་ནས་མཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་
བཤད་པ་རྣམས་ཕྱོགས་བསྡུ་བྱས་ཡོད། བདུད་རྩི་ཐིགས་པའི་ལེགས་སྦྱར་གྱི་རྒྱ་དཔེ·····
ཊཀ་ཊར་བརྙནས་ཡུལ་ཕྱུག་ནས་རྙེད་སོན་བྱུང་ཞིང་གསུང་རབ་འདི་ད་བར་དཔར་དུ་ཐོན·····
མེད།

## ནང་པའི་རིགས་བཞིའི་དམ་ཚིག་གི་ཕྱག་རྒྱ། ༤༡–༤༤

དུས་དེབ་ཨང་ ༡, ༢, ༣, ༧, ༩ རྣམས་སུ་ཕྱག་རྒྱ་སྣ་ཚོགས་ཀྱི་མཚན་ཉིད་གསུང་རབ་འདྲ་མིན་ནས་དྲངས་ཡོད། ལྷ་སོ་སོའི་མཆོད་བསྟོད་སྣ་ཚོགས་སུ་དམ་ཚིག་གི་ཕྱག་རྒྱ་ཡང་འདྲ་མིན་སྣ་ཚོགས་ཡོད་ཚུལ་དེ་དག་དུས་དེབ་དང་པོའི་ནང་བཀོད་ཡོད་པ་ལྟར་སྐབས་འདིར་ནང་པར་ཡོངས་གྲགས་དེ་བཞིན་གཤེགས་པའི་རིགས། རྡོ་རྗེ་སེམས་དཔའི་རིགས། པདྨའི་རིགས་དང་། རིན་པོ་ཆེའི་རིགས་བཅས་ཀྱི་དམ་ཚིག་གི་ཕྱག་རྒྱ་རྣམས་ཀྱི་མཚན་ཉིད་སྐོར་དེ་བཞིན་གཤེགས་པ་ཐམས་ཅད་ཀྱི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་བསྡུས་པ་ནས་བླངས་ཏེ་བཀོད་ཡོད།

## དེ་བཞིན་གཤེགས་པ་ཐམས་ཅད་ཀྱི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་བསྡུས་པའི་ཚིགས་བཅད་ཕྱེད་མའི་ཀ་མད་རིམ་པ། ༤༦–༨༩

དུས་དེབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་ཉམས་ཞིབ་པ་རྣམས་ཀྱི་གཟིགས་བདེའི་ཆེད་དཔང་མདོར་བསྡུས་ཀྱི་འགྲེལ་བཤད་དང་། གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེས་བསྡུས་པ། སྒྲུབ་པའི་ཕྲེང་བ། དུས་ཀྱི་འཁོར་ལོ་ལ་སོགས་པའི་གསུང་རབ་རྣམས་ཀྱི་ཁ་སྐོང་ལྷན་ཐབས་རྣམས་དཔར་བསྐྲུན་ཞུས་ཡོད། དུས་དེབ་འདིའི་ནང་དེ་བཞིན་གཤེགས་པ་ཐམས་ཅད་ཀྱི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་བསྡུས་པའི་ཚིགས་བཅད་ཕྱེད་མ་རྣམས་ཀ་མད་རིམ་པར་བླངས་ཏེ་བཀོད་ཡོད།

དེ་བཞིན་གཤེགས་པ་ཐམས་ཅད་ཀྱི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་བསྡུས་པ་ཞེས་པའི་གསུང་རབ་ཀྱི་ཞུ་སྒྲིགས་(ལེགས་སྦྱར་ཐོག)ཌཱཀཊར་ལོ་ཀེ་ཤཙནྡྲ་མཆོག་གིས་གླེང་བརྗོད་རྒྱས་པ་ཞིག་དང་བཅས་མཛད་པ་མོ་ཏཱི་ལཱལ་བནཱར་སི་དཱས་ནས་ ༡༩༨༧ ལོར་དཔར་བསྐྲུན་བྱས་འདུག

གསུང་རབ་འདིའི་འགྱུར་རྒྱ་ནག་དང་བོད་སྐད་སོགས་སུའང་བསྒྱུར་འདུག   ནང་པའི·····
སྔགས་ཀྱི་རྒྱུད་བཞིའི་ནང་འདི་རྣལ་འབྱོར་རྒྱུད་ཀྱི་ཁོངས་སུ་གཏོགས་ཤིང་འདི་ནི་རྣལ་འབྱོར་
རྒྱུད་ཀྱི་གཞུང་རྩ་བ་ཡིན།   གཞུང་འདི་ལ་དུམ་བུ་བཞི་ཡོད།   དུམ་བུ་སོ་སོ་ལ་གཞི····
དེན་བྱས་ཏེ་སློབ་དཔོན་རྣམས་ཀྱིས་འགྲེལ་བཤད་ཀྱི་གཞུང་རྩོམ་ཡང་མཛད་ཡོད་པ་ལྟར་ན····
དུམ་བུ་སོ་སོ་རང་ཀང་ཚུགས་པའི་རྒྱུད་གཞུང་རེ་ཡིན་ནམ་སྙམ།   སློབ་དཔོན་པདྨ་བཛྲས··
མཛད་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་དོན་ལ་འཇུག་པའི་བཤད་པའི་(སྡེ་བསྟན་རྒྱུད་'ཨི་' ༠༡-༢༧༡)ནང་ཁོང··
གིས་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་ཞེས་པ་ ༢༧ ཀྱི་མཚན་དྲངས་འདུག་པས་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་བསྡུས་པ་ཞེས·····
པའི་མཚན་ཐོབ་པ་དོན་དང་ལྡན་པར་མངོན།

ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཁག་གི་རྩ་བའི་མ་དཔེ།   ༨༠-༡༢༠

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་ནྟ྄ཿ དུས་རབ་སྤྱི་མ་བརྒྱད་དུ་ཕལ་ཆེར་གལ་ཆེའི·····
ལག་བྲིས་རྒྱུད་གཞུང་ ༢༧༡ གི་རྩ་བའི་མ་དཔེའི་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད་པ་ད་ཆ་ཆེས་
དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཁག་གི་རྩ་བའི་མ་དཔེ་ཁག་དང་པོ་འདི་ཚུལ་དུ་དེབ་གཟུགས་སུ·····
(ཡོགས་སུ་) དཔར་བསྐྲུན་ཞུས་ཡོད།   ནྟ྄ཿ དུས་རབ་དགུ་པའི་ནང་དུ་འགོ་བརྗོད་འདི····
རང་གི་ཐོག་ནས་གལ་ཆེའི་ལག་བྲིས་གསུང་རབ་གཞན་པ་ ༨༧ རྩ་བའི་མ་དཔེའི་སྐོར·····
གསལ་བཤད་བྱས་པ་ཡིན།   བར་ལམ་ཨེ་ཤི་ཡ་དང་།   ཡུ་རོབ།   ཨ་མེ་རི་ཀའི་ཆེས་
ས་ཐག་རིང་བའི་དཔེ་མཛོད་ སྣ་ཚོགས་སུ་བཞུགས་པའི་ནང་པའི་བསྟོད་པ་གལ་ཆེའི་ལག་
བྲིས་གསུང་རབ་གཞན་ ༢༢༠ རྩ་བའི་མ་དཔེའི་སྐོར་དུས་རབ་བཅུ་པ་དང་བཅུ་གཅིག་པ····
ཁག་གཉིས་སུ་རིམ་བཞིན་གསལ་འགོད་བྱས་དང་བྱ་རྒྱུ་ཡིན།

ནང་པའི་སྔགས་གཞུང་དུ་གནས་དང་ཉེ་བའི་གནས་སོགས་ཀྱི་བཤད་པ། ༡༦༠-༡༧༣

དུས་རབ་དང་པོ་དང་གསུམ་པ་གཉིས་སུ་འགོ་བརྗོད་འདིའི་ཐོག་ནས་ནང་པའི་རྒྱུད་··· གཞུང་རྣམས་སུ་གསལ་བའི་གནས་དང་ཉེ་གནས་སོགས་ཀྱི་སྐོར་བཀོད་ཡོད་པ་དེ་དག་དང་·· འབྲེལ་སྐབས་འདིར་ཧེ་རུ་ཀའི་དཀྱིལ་འཁོར་གྱི་གནས་སོ་སོར་བཞུགས་པའི་དཔའ་བོ་དང་·· དཔའ་མོ་རྣམས་ཀྱི་སྐུ་མདོག་ཕྱག་མཚན། ཁྱད་པར་དུ་ལྷ་བཟོ་རིག་པའི་ཕྱོགས་ནས་ཞིབ་ཏུ་གནད་གག་ཆེ་བ་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད། དཀྱིལ་འཁོར་གྱི་ལྷ་རྣམས་ཀྱི་མན་ངག་གི་རྒྱུད་པ་ལ་བརྟེན་ནས་ལྷ་རྣམས་ཀྱི་ངོ་བོ་རྣམ་པ་སྣ་ཚོགས་ཤིག་ཡོང་འདུག··· པ་དེ་ལྟ་ནའང་སྐབས་འདིར་སློབ་དཔོན་སྟོབས་བཅུ་པས་མཛད་པའི་དབྱིད་ཀྱི་ཐིག་ལེ་གཞི་··· བརྟེན་དུ་བྱས་ཏེ་ཧེ་རུ་ཀའི་དཀྱིལ་འཁོར་དུ་གནས་པའི་དཔའ་བོ་དང་དཔའ་མོ་རྣམས་ཀྱི་···· སྐུ་མདོག་ཕྱག་མཚན་སྐོར་བཀོད་ཡོད།

ནཱ་རོ་ཆོས་དྲུག་ལས་འོད་གསལ་གྱི་སྐོར། ༡༧༣-༡༨༠

དུས་རབ་དགུ་པའི་ནང་དུ་ནཱ་རོ་ཆོས་དྲུག་གི་ནང་ནས་གསུམ་པ་རྨི་ལམ་གྱི་·· སྐོར་འགྲེལ་བརྗོད་མདོར་བསྡུས་བྱས་པ་དེ་བཞིན་སྐབས་འདིར་བཞི་པ་འོད་གསལ་གྱི་སྐོར་··· ལ་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས་ཞུས་ཡོད།

མདོར་བསྡུས་ན་འཁོར་བའི་སེམས་ཅན་ཐམས་ཅད་ལ་འཆི་ཁར་ཡུད་ཙམ་···· ཞིག་གི་རིང་འོད་གསལ་གྱི་སྣང་བ་འཆར་ཡང་གྲུབ་པ་པོ་རྣམས་གལ་དེ་རྫོགས་པའི་རིམ་··· པའི་ཏིང་ངེ་འཛིན་གྱི་ཡང་རྩེར་བསླེབས་ཡོད་ན་རང་སྟོབས་ཀྱིས་འོད་གསལ་མ་བུ་ངོས་······ འཛིན་ནུས། རང་རིག་ལྷན་སྐྱེས་ཀྱི་འོད་གསལ་ཇི་ལྟ་བ་བཞིན་མངོན་དུ་གྱུར་པ་དང་སངས་རྒྱས་པ་ནི་དུས་མཉམ་རེད།

ཕྱག་ཆེན་གྱི་རྒྱུད་པ་དང་དེའི་ལྟ་སྒོམ་གྱི་རྣམ་གཞག ༡༦༡-༡༦༩

ཉི༔ དུས་རབ་དགུ་པའི་ནང་ཕྱག་ཆེན་གྱི་ངེས་ཚིག་དང་། མཚན་གྱི་རྣམ་གྲངས། དབྱེ་བ། མདོ་དང་རྒྱུད་རྣམས་སུ་གདན་ལ་ཕབ་པའི་ཕྱག་རྒྱ་ཆེན་པོའི་ངོ་བོ་ལ་སོགས་པའི་སྐོར་གསལ་བཤད་མདོར་བསྡུས་བྱས་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་སྐབས་འདིར་ཕྱག་ཆེན་གྱི་རྒྱུད་པ་དང་སྒྲུབ་ཐབས་སྣ་ཚོགས་སྐོར་རྣམ་བཤད་མདོར་བསྡུས་བྱས་ཡོད།

## ABSTRACT OF THE ARTICLES

*Śrīmanmahābodhi-vandanāṣṭakam and Ādibuddha-stotra* 1-2

These hymnal texts occur in the private collections of Prof. J. Upadhyaya, hitherto not published. They refer to folios 7, 10 and hymns 22, 28.

*Introduction to Rare Texts* 3-24

The present issue of the *Dhīḥ* introduces seven texts, as follow :

1. Mantra-Samuccaya.
2. Dhāraṇīsaṁgrah-Purāṇa mahāyānasūtrarāja.
3. Saṁśaya-pariccheda.
4. Amanasikāra-krama.
5. Ḍākārṇava.
6. Adhyātma Sāraśataka (Prabhākaragupta).
7. Svādhiṣṭhāna-Prabheda (Āryadeva).

In consideration of the importance and utility of the works the available folios of the *Amanasikāra-krama* and the *Svādhiṣṭhāna Prabheda* texts are completely published.

*Collection of Lost Bauddha Vacanas* 25-31

The previous numbers of this *Review* have introduced a number of texts with their authors from whom absolete Bauddha vacanas have been elicited. In this issue we present esoteric extracts and dhāraṇīs from the *Prasannapadā* commentary of the *Madhyamak-Śāstra*, the *Bodhicaryāvatāra Pañjikā* and the *Ḍākinījāla-Saṁvara-rahasyam*.

*Glossary of Buddhist Technical Terms* 32-50

The task of collection of Buddhist technical terms for glossarial elucidation is an additive process in which many works have been

surveyed previously. The present issue brings forth such glossarial matter weaned from the *Amṛtakaṇikānāmaśrīnāma-Saṅgīti-ṭippaṇī of* Ācārya Raviśrī and the *Ḍākinījāla-Saṁvararahasyam.*

*The Samayamudrās of Four Buddhakulas* 51-55

As many as five issues of this *Review* (nos. 1, 3, 4, 7, 9) have brought forth the specific nature of the *mudras*. It has been stated in the first issue that the rituals of various deities use different *samaya-mudrās*. Presently, we described the features (symbolic articulations) of the four Buddhakulas, as the

1. Tathāgatakula.
2. Vajrasattvakula.
3. Padmakula and
4. Maṇīkula.

*Sarva Tathāgata-Tattvasaṁgrah* 56-89
*(Half-Verse Index)*

For convenience of researchers several indices bearing on the above were brought out based up on the texts like the *Sekoddeśa Tīkā, Advaya vajra-Saṁgrah, Sādhanamālā,* and *Kālacakra.* We publish here the Half-Verse Index as culled from the *Sarva Tathāgata-Tattvasaṁgrah.*

The above work was comprehensively edited with exhaustive notes by Dr. Lokesh Chandra and was published by Messrs Motilal Banarasidass in 1987. The *Sarva Tathāgata-Tattvasaṁgrah* is extant in Chinese and Tibetan translations. It comes under 'Yoga Tantra' of the esoteric texts. This, of course, is the basic text of the Yoga Tantra. The work is rendered in four parts aiming to which the Ācāryas have prepared their commentaries. It seems that every part is meant to be a complete work. The *Tantrārthāvatāra-Vyākhyāna* (TH 2502), a composition of Padmavajra, describes 37 *tattvas* (elemen's) which also covers the significance of the Tattva-Saṁgrah.

*Source Material of the Rare Texts* 89-139

Previously we have published information regarding the source material of about 271 important *mss.* in this *review* which were

brought out in book-form (Part one). The ninth issue of the periodical notices 85 such rare texts. We have collected new information about 320 other important *mss*. preserved in the libraries of Asia, Europe and the United States of America which are generally *Bauddha Stotras*. These will appear in two subsequent issues.

*Exposition of Seats and auxilary Seats in Tantra Literature* 140-152

In two issues of the *Dhiḥ*, (nos. 1,2) seats and auxilary seats (Pīṭhopapīṭha) have been enumerated. In the same context we have described the dhyānas of *Vīras* and *Vīreśvaries* placed on seats in the Herukas Maṇḍala which is of utmost importance for iconography.

Although the divine forms of maṇḍalas are not uniformly found for diversity of tradition, we have here presented the forms of the Vīras and *Vīreśvaries* in the *maṇḍala* of Heruka on the basis of Daśabalācāryas *Vasantatilaka*.

*Prabhāsvara Yoga Sādhanā of Nāropā* 153-160

The ninth issue of this *Review*, brought out a summary of Nāropā's third meditational practice enjoying under the 'state of dream'. The present issue glimpses the fourth 'state of luminosity'.

It has been known that all beings realize the luminous moments for brief time toward their life's end. But the yogi experiences this blissful state in the climax of his *samādhi*. For the Buddha it is a usual realisation. The descent of the indescribable light as identical with the stage of Buddha's *enlightenment*. This principle is comprehended only so long as the life lasts.

*Mahāmudrā and its Conventional Practice* 161-169

The Great Seal (*Mahāmudrā*) has been described in its derivative and conceptual forms as known to the sūtra and tantra texts in the ninth issue of the present *Review*. The tradition of *Mahāmudrā* along with its meditational practice modalities has been briefly dealt with in the current issue.